# यह कब की बात है

चौ० मालसिंह




आलोक प्रकाशन
बीकानेर

समर्पित

अमरत्व को प्राप्त

प्रिय पुत्र

सज्जन

चौ० मालसिंह

चन्द्र टले सूरज टले, टले सकल व्यवहार।
पर बेटे सज्जन की टले न यादगार॥

# "यह कब की बात है"

यह नाम उस पुस्तक का है जिसके लेखक चौ मालसिंह हैं। चौ मालसिंह के नाम से हिन्दी जगत अपरिचित नहीं है। इस रचना से पहले उनकी निम्नलिखित रचनाएं प्रकाशित हो चुकी है— 1 राजस्थान में पचायत राज 2 राजस्थान के पेड़ पौधे, पशु पक्षी 3 राजस्थान का पशुधन एव गावो की अव्यवस्था 4 सैक्यूलर-वाद 5 जगलपुरी का हैडमास्टर 6 लादेवाला 7 राज काज की बातें 8 जगलपुरी का हैडमास्टर (शिक्षा प्रशासन)

इन रचनाओं के नामों से ही पता चलता है कि लेखक का अध्ययन एव अध्यापन बहु आयामी रहा है। इनके विषय मे और अधिक लिखना अप्रसगिक होगा।

"यह कब की बात है" के सम्बन्ध मे भी यही कहा जा सकता है। लेखक के अध्ययन का आधार यद्यपि इतिहास है किन्तु उन्हीं के शब्दो में एक अचभे की बात "कैसे, क्यों, किसने, कौन पर किताबें

बहुत है। पर "कब" पर एक भी किताब नही है। अन इतिहास के इस महत्वपूण अग को अपने अध्ययन का आधार बना कर उन्होने तिथिशास्त्र (Chronology) की जरूरत को महसूस करके प्रस्तुत पुस्तक की रचना की है। इस दृष्टि से उन्होंने अध्यापकों विद्यार्थियों एव सामान्य जनता के लिए एक महत्वपूण विश्व कोष प्रस्तुत करने का प्रयास किया है जो प्रशसनीय है।

इस पुस्तक के लेखक चौ० मालसिंह ने विश्व इतिहास की रूपरेखा प्रस्तुत कर दी है जिसे भविष्य की पीढी रग देकर एक रम णीय चित्र का निर्माण कर सकती है। इस प्रकार यह रचना भावी भवन निर्माण के लिए नीव का पत्थर बन सकती है। इस चित्र का चितेरा होगा भावी अध्यापक, उस भवन का निर्माता होगा भविष्य का होनहार विद्यार्थी, मधावी युवक और कर्मशील मानव।

इस पुस्तक का प्रथम अध्याय 'विद्यालय की खोज म' स्वय ही चौ० मालसिंह के व्यक्तित्व का प्रारम्भिक इतिवृत्त है। एक छोटे से गाव का 8 वष का बालक तब अली मोहम्मद जसे लोक हित-कारी एव समाज सेवी जकात क थानेदार से प्रारम्भिक अक्षर ज्ञान स लेकर बीस तक की गिनती सीखने के बाद स्वय ही अपनी योग्यता म सौ तक गिनती सीख गया और नाम लिखन तथा पत्र पढने लगा तो उसकी विद्या प्राप्ति की उत्कृष्ट इच्छा का प्रमाण तो सामने आ ही गया। इसके बाद विद्यालय की खोज म यह बालक कहा-कहा भटका, क्या-क्या कष्ट झले कितनी-कितनी गम ठण्डी झेली, क्या क्या काम किये, किस किस की झिडकिया फटकारे सहे यह सब इस अध्याय को पढन पर मालूम हो जाएगा।

भूतपूव बीकानर रियासत म एक कहावत मशहूर थी "जाट और मू ज तो कूट्या ही काम दव' इस कहावत के पीछ एक व्यव-

म्या था सकेत है। वह सामन्ती व्यवस्था थी। राजपूत सामन्त था और था शोषक। इसके विपरीत जाट कृषक था, पशु पालक था। सामन्त श्रम नही करता था, कृषक पशु पालक श्रम करता था। राजपूत राजा था, जागीरदार था, श्रम से वास्ता नहीं, दौलत और ऐश आराम की कमी नही गुलछर्रे उडान से फुर्सत नही, जाट कृषक था, श्रमिक था, पशुपालन करता था और सारा जीवन ऐडी से चोटी तक का पसीना बहा कर भूखे पेट रहता था, तन ढकने को कपडा नही, रहने को घर नही, अकाल पड जाय तो और भी तबाही एक तरफ था शोषक सामन्त दूसरी तरफ था शोषित सवहारा श्रमिक। दोनो का सघर्ष होता रहता था और इसी को प्रकट करती है उपयुक्त कहावत। इस कहावत के पीछे एक सत्य था और वह था सर्वहारा का, श्रमिक का शोषक द्वारा उत्पीडन।

चौ० मालसिंह का जन्म एक जाट परिवार मे हुआ। सामन्ती उत्पीडन मे, अत्याचार से यह परिवार भी अप्रभावित न था। सर्वहारा वर्ग म जन्मे इस बालक ने जिन मुसीबतो को झेला है, जिन कठिनाइयों को सहा है जिन अभावो और दुखो को भोगा है उसकी एक झलक हम प्रस्तुत पुस्तक के प्रथम अध्याय मे मिलती है। इस अध्याय को पढने पर ऐसा लगता है कि जीवट के धनी चौ मालसिंह का दरिद्रता एव अभाव के विरुद्ध सघर्ष करके जीवन मे सफलता प्राप्त करने म गे बढने के मार्ग मे कोई बाधा बाधक बन कर नही टिक सकी। सतत परिश्रम, ध्येय के प्रति आस्था, विद्या के हेतु अनवरत रुचि एव लगन उनके जीवन के प्रकाश स्तम रहे हैं और 'तमसो मा ज्योतिर्गमय' को उन्होने अपने प्रखर, सक्रिय जीवन म मूर्तिमान कर दिखाया ह।

मैं उस कर्मनिष्ठ का आदर करता हू जो अपना सारा जीवन

एक तपस्वी की भांति व्यतीत करता है जो समाज के लिए जीता और समाज के लिए ही मरता है। उसने समाज से जो पाया उसे वह धरोहर की तरह सहेजता है और समाज को सुरक्षित लौटा देता है। मेरी दृष्टि में चौ मालसिंह एक कम्यूनिस्ट हैं, सच्चाई के प्रतीक हैं अपने व्यक्तित्व के लिए जिसे न ऐश चाहिए न आराम जीवन की इस सध्या में भी जो सजग है, जो सतर्क है, जो सावधान है, जो विद्यार्जन में तल्लीन है, जो लेखन एवं सृजन में गतिशील है जो जीवन के दुःखों को भी सुख की तरह भोग रहा है वह चौ मालसिंह सही अर्थों में कम्यूनिस्ट है। आज वह नींव का पत्थर चाहे दिखाई न दे पर भवन का निर्माण उसी पर होगा। मेरी कामना है कि चौ मालसिंह स्वस्थ एवं सक्रिय बने रहें और हम लोगों के प्रेरणा स्रोत बने रहें। सधन्यवाद !

*गोविन्दलाल व्यास*

सेवा निवृत
जिला शिक्षा अधिकारी

छब्बीली घाटी
बीकानेर
दि० 1 जनवरी 1992



# अध्ययन का आधार तिथिवाद

हिस्टरी ज्योग्राफी बेवफा ।
रात का रटी, सवेरे सफा ॥

1901 से लेकर आज तक यह कहावत विद्वानो और विद्यार्थियो पर लागू है। आज भी भूगोल की किताब ऐसे पढी जाती है जैसे लोग उपन्यास और कहानिया पढते हैं। किताब नक्शा से और चित्रो से भरी है। पर उन्हें पढा नही जाता, उन्हे देखी नही जाती। किताब नक्शों से क्यो भरी गई। इस पर पाठक और अध्यापक नही सोचते। अध्यापक इतिहास ऐसे पढाता है जैसे हिन्दी साहित्य पढा रहा हो। भूगोल का मास्टर नक्शे जरूर टागता है। पर वह छात्रा को इस मार्ग पर नही लाता कि छात्र निरन्तर नक्शे देखें और नक्शे खीचें। एक बात अध्यापकों को याद रखनी चाहिए कि वह यह देख लें कि जो छात्र नवीं, दसवी क्लास मे भूगोल लेता है, वह नक्शा खीच सकता है कि नही। नक्शा खीचना एक कला है जो हर छात्र नही जानता है।

# इतिहास

जग भूगोल नक्शों बिना नहीं सीखा जा सकता, वैसे ही इतिहास तारीखों, तिथियों बिना नहीं सीखा जा सकता। जो भी घटना सीखो, पढ़ो उसमें दिनांक साथ याद करो। जो काल माप पढ़ रहे हो, वह मन से मुक्त होता है। इसे आधार मान कर, माप क्रम बनालो। इतिहास दिनांक बिना याद नहीं होता और दिनांक क्रम बनाए बिना याद नहीं होता। दिनांकों की एक श्रृंखला होती है। उसी श्रृंखला में हुए दिनांकों का जमा दो।

मोटे रूप से हर देश का इतिहास तीन भागों में बांटा जाता है। प्राचीन युग, मध्य युग और वर्तमान युग। प्राचीन काल में शिकार कुछ इने गिने अनाजों की खेती जैसे बाजरा, जौ, मक्का आदि धंधे थे। अधिकांश लोग चलते फिरते थे। वर्षा जहां होती, वहीं चले जाते थे। अकाल पड़े स्थानों को छोड़ देते थे। लड़ाई में हारे लोग भाग कर कहीं दूसरी जगह पर बस जाते थे।

मध्य युग को सामंती युग भी कहते हैं। सामंती युग भूमि कब्जा काल से लेकर आज तक चलता है। सामंतीकरण तो सब जगह एक ही समय में हुआ, पर उद्योगीकरण यानी आधुनीकरण सब जगह एक साथ नहीं हुआ।

तो इतिहास की घटनाओं का और सामाजिक व्यवस्थाओं और परिस्थितियों को समय कालबद्ध और दिनांक बद्ध करना बहुत ही जरूरी है। नहीं वहीं पुरानी कहावत बेवफाई की लागू हो जाएगी जिसमें बेवफाई पाठ्य विषय की नहीं अध्ययनकर्ता की है)

# एक अचम्भे की बात

"कैसे, क्यों, किसने, कौन" पर किताबें बहुत हैं। पर 'कब' पर एक भी किताब नहीं है। इससे मेरे अवलोकन और अध्ययन को बल मिलता है कि बेवफाई इतिहास की नहीं है पाठक और समाज की है। इसीलिए सीखने में मस्तिष्क पर अनावश्यक जोर पड़ता है। इतिहास जैसे सरस और आधारभूत विषय को निरस और बेवफा कहा जाता है।



दि० 1 जनवरी 1992

पोकर क्वार्टर्स
रानी बाजार, बीकानेर

चौ मालसिंह



# अनुक्रमणिका

मेरे जीवन की सध्या को गुलजार किये होते ।
सज्जन इस दुनिया मे कुछ और रहे होते ॥

*माता श्रीमति नारायणी देवी*

जब तक मेरी लिखाई चलेगी ।
सज्जन तेरी बडाई चलेगी ॥

*पिता चौ. मानसिंह*

# जोशीला नौजवान

इतिहास साक्षी है कि व्यक्ति में विद्यमान गुण तथा उसमें छिपी प्रतिभा अल्पायु जीवन के बावजूद भी उसके जीव व्यक्तित्व को चिरस्थायी बना देती है। मैंने चौधरी सज्जन कुमार को सदा इसी रूप में देखा और पहिचाना। चौधरी सज्जन कुमार एक ऐसा ही जिन्दादिल नौजवान था। मानवतावादी कल्पना शक्ति के संकल्प के साथ वह किसान मजदूर और गरीब के चेहरों पर रोशनाई देखने के लिए लालायित रहता था। सुशील शारीरिक सौष्ठव का धनी होने पर भी उसने कभी अपनी आंखों को कमजोर के प्रति क्रोधित नहीं बनने दिया। बल्कि असहाय की सहायता में उसके कदम स्वतः चलकर आगे की ओर चल पड़ते थे। चौधरी सज्जन कुमार ने अपने विचारों के अनुकूल कर्तव्य को निभाने में समय का इन्तजार नहीं किया। छात्र जीवन को संघर्षों के साथ जोड़ दिया। वह स्टुडेन्ट फेडरेशन का उपाध्यक्ष बना–छात्र समस्याओं से जूझते हुए अनेक आन्दोलनों में गिरफ्तार हुआ लेकिन इन गिरफ्तारियों ने उसके

उत्साह को आगे बढ़ाया ।

साम्प्रदायिक विराम के विचारों से ओत प्रोत सज्जन कुमार जमादारों और जखीरेबाजों का घोर विरोधी बनकर उनके खिलाफ वह हमेशा आन्दोलित रहा—जेल जाना पड़ा तो बिना हिचक जेल गया । भा क पा के महगाई विरोधी आन्दोलन की अगुवाई में या जनहित के संघर्षों में उसे कई बार जेल के शिकन्जों में बन्द होना पड़ा तब भी उस नौजवान के मन में कभी घबराहट उत्पन्न नहीं हुई । दूसरी ओर कर्तव्य परायण में अग्रणीयता उसका विशेष गुण था । बिहार के बाढ़ पीड़ितों की सहायता करने का सवाल उठा तब साम्यवादी नेता रामानन्द अग्रवाल की मार्फत उसने पूरी मदद पहुंचाई । स्वयं की हिस्सेदारी के साथ—साथ अन्य लोगों को उसने प्रेरित किया ।

इसी तरह अकाल के समय वह सब कुछ छोड़ कर ग्रामीण क्षेत्रों में राहत पहुंचाने में मददगार बनने के निमित्त निकल पड़ता था । उसकी अल्पायु ने बहन श्रीमति नारायणी देवी एवं चौधरी मालसिंह के साथ-साथ मुझ भी दुखदायी बनाकर क्षति पहुंचाई है ।

महबूब अली

बीकानेर

पूर्व नगर विधायक एवं पूर्व
जन सम्पर्क मंत्री राजस्थान सरकार



# वह क्रांति का साधक था

उद्दीयवान मनुष्य के लिए परिस्थितियां और वातावरण ही वह स्रोत साबित होता है जो उसे जीवन में कुछ कर गुजरने की प्रेरणा प्रदान करता है। समस्याओं का सामना और झंझावातों से जूझता हुआ जो व्यक्ति आगे बढ़ता है उसके समक्ष बाधाएं स्वयं रास्ता छोड़ देती है। संघर्ष उसे शक्ति प्रदान करता है। उसे निष्कंटक बना आगे का रास्ता दिखलाने वाला पथ प्रदर्शक बन जाता है। ऐसे पुरुष जब विजित होकर जीवट व्यक्तित्व के धनी बनकर सामूहिक नेतृत्व की कमान सम्भालने में समर्थ बने हैं। उन्हें क्रान्ति का साधक समझा जाता है।

छोटी उम्र का नौजवान चौ० सज्जन कुमार की गिनती ऐसे जीवट व्यक्ति के रूप में की जाने लगी जब अग्रणीय बन कर छात्र-जीवन के दौरान ही उसने किसानों और मजदूरों के उत्थान के आंदोलन में अपने मूल्यवान अध्ययन के समय के साथ-साथ अपना

समर्पित अगुआ सहयोग दिया। सज्जन कुमार केवल शांति का साधक बनकर नहीं रहा, बल्कि शिक्षा प्रसार की रचनात्मक कार्य-शैली को अपनाकर उसने अपने अवकाश के समय को गावों में प्रौढ़ शिक्षा प्रसार में भागीदार बनकर सैकड़ों प्रौढ़ स्त्री–पुरुषों को साक्षरता का ज्ञान करवाया।

साधना के प्रतीक चौ० सज्जन कुमार का अल्पायु में आक-स्मिक निधन से न सिर्फ उसके माता पिता को दुखित नहीं किया, अपितु मेरे सहित समाज के हर वर्ग के व्यक्ति को व्यथित बना दिया और एक होनहार नेतृत्व से वञ्चित कर दिया जिसकी पूर्ति कभी नहीं हो सकेगी।

गिरधारीलाल भोबिया

दि० 25–12–91

अध्यक्ष

हरमून डेयरी, बीकानेर

# एक समर्पित अध्यापक

अध्यापन के क्षेत्र में मैं काफी वर्षों तक कार्यरत रहा। उस दौरान मुझे बहुत से साथी अध्यापकों का साथ मिला। आज मैं उन साथ रहे अध्यापकों की विशेषताओं का विश्लेषण करता हूं तब स्वतः ही दिमाग व आंखों के सामने चौधरी सज्जन कुमार का चेहरा उभर आता है। लम्बे समय तक अध्यापन कार्य का अनुभव बतलाता है कि आज के युग में सज्जन कुमार जैसे शिक्षा के लिए समर्पित अध्यापक का मिलना कितना कठिन है। जो सज्जन कुमार जब मेरी शाला में स्थानान्तरण होकर आए, तब ग्रामीण क्षेत्रों की शालाओं अध्यापन का मैं सही मूल्यांकन नहीं कर सका। परन्तु समय के साथ साथ सज्जन कुमार अपनी शिक्षा प्रसार के प्रति निष्ठा रहते अध्यापकों व छात्रों का इतना प्रिय बन गया, जिसे आज भी याद किया जाता है। कक्षा में नियमित समय पर पहुंचना पाठ्य पुस्तकों के पाठों को याद करवाने की उसकी एक विशेष शैली थी। वह स्कूल के समय कभी बेकार नहीं बैठता। जो कक्षा खाली

मिली वहा अतिरिक्त समय म पढाने को दौड पडता। इस ध्येय से कि उस कक्षा के विद्यार्थियो का समय फिजूल खच न हो। छात्र पूरा कोर्स पढने से वन्चित न रह जाय। यही कारण था कि शाला के सभी विद्यार्थी जितना आदर और सम्मान अध्यापक सज्जनकुमार का करते अन्य अध्यापकों का नही। विद्यार्थियो के साथ उसका व्यवहार केवल एक अध्यापक का ही नही था बल्कि वह विद्यार्थियों का मित्रवत साथी बनकर उनका मार्गदर्शन करता, ताकि प्रत्येक छात्र प्रगति करें। खेलकूद का आयोजन हो अथवा सास्कृतिक कार्यक्रम अध्यापक सज्जन कुमार की सभी म विशेष हिस्सेदारी रहती थी अनुशासनप्रियता को वह सदा अपने आस पास रखता और हर समय शैक्षणेत्तर विषयों पर उनसे चर्चा करता रहता था। उसकी कार्य शैली के अनेक सस्मरण गिनाये जा सकते है। लेकिन प्रकृति की क्रूरता ने सज्जन कुमार जसे समर्पित अध्यापक को समाज को प्रतिफल मिलने से पूर्व ही हमसे उसे अल्पायु मे ही छीन लिया लेकिन विशेषताओ स्मृतिया आज भी उसकी याद दिला जाती है और उसके प्रति नतमस्तक बना देती है।

मोहम्मद जफर
सेवा निवृत
राजकीय उच्च माध्यमिक विद्यालय
बीकानेर

व्यास कालोनी
बीकानेर

# चौ. सज्जन : एक दृष्टि

प्रकृति किसी प्रतिभा का पलायन समय पूर्व करा सकती है लेकिन उसके प्रभाव को अनंतकाल तक कायम रहने को नहीं रोक सकती। चौ० सज्जन कुमार का ऐसा ही एक व्यक्तित्व था। चौ० सज्जन कुमार का जन्म फरवरी 1953 में हुआ था। सज्जन कुमार का पालन पोषण अपनी माता श्रीमति नारायणी देवी की स्नेहपूर्ण हरी भरी गोद में हुआ, वही पिता श्री मालसिंहजी चौधरी चूंकि हायर सैकेण्डरी स्कूल के प्रधानाचार्य थे, अत: सज्जन कुमार को बाल्यकाल से विद्या अध्ययन का वातावरण मिला। यही कारण था कि अपनी कुशाग्र बुद्धि, लगनशील जिज्ञासा के रहते चौधरी सज्जन कुमार ने जब से विद्या अध्ययन के लिए स्कूल में प्रवेश लिया तब से आखिर तक वह पढ़ाई लिखाई में हमेशा अव्वल रहा।

बहु आयामी गुण उसमें मौजूद थे। पढ़ना—पढ़ाना और लिखना उसकी विशेष रुचि थी। छात्र जीवन से सज्जन कुमार ने

पाठ्यक्रम कार्यों के अतिरिक्त सामाजिक राजनैतिक और शारीरिक विकास में योगदान जैसे रचनात्मक उद्देश्यों से स्वयं को जोड़ लिया था। व्यायाम व खेलकूद उसकी दिनचर्या के अनिवार्य अंग थे। गरीब सहपाठी छात्रों के प्रति सज्जन कुमार की हमदर्दी थी। ऐसे कई अवसर आये जब वह स्वयं की पाठ्य पुस्तकों को अन्य गरीब छात्रों को दे देता, जो कि पुस्तकें खरीदने में समर्थ नहीं होते। एक बार उसकी कक्षा के सहपाठी को किताबें न होने की वजह से कक्षा अध्यापक ने बिना किताबें कक्षा में आने पर निकाल दिया था। अध्यापक ने उस छात्र को चेतावनी दी कि वह कल से स्कूल नहीं आये। सज्जन को अध्यापक की बात बुरी लगी। उसने अध्यापक से कहा सर यह मेरे पास की पुस्तकें इसी की हैं। और उसने अपनी पुस्तकें अपने सहपाठी को सौंप दी। कक्षा में अव्वल रहने व सहपाठियों का मददगार गुणों ने उसे हर अध्यापक का प्रिय बना दिया। सज्जन कुमार का बदन गठीला व कसरती था। खेलकूद की प्रतियोगिताओं में अव्वल आकर उसने अनेक पारितोषिक पाये। स्कूल से लेकर महाविद्यालयी शिक्षा तक एक होशियार विद्यार्थी बना रहा और खेलकूद का अग्रीम खिलाड़ी।

सज्जन कुमार के दो बड़े भाई थे, जो डाक्टर एम बी बी एस की डीग्री प्राप्त कर डाक्टर बन चुके थे। उसका झुकाव विज्ञान विषय में अधिक था। महाविद्यालय में रहकर विज्ञान विषय की उच्च शिक्षा पूर्ण करता उसी दौरान राज्यव्यापी छात्र आन्दोलन की कमान सभाल ली। बाद में वह स्टुडेन्ट फेडरेशन से जुड़ गया। कार्यनियत दम उस फेडरेशन का उपाध्यक्ष बना दिया गया।

शिक्षा के साथ-साथ उसकी अभिरूचि राजनैतिक और सामाजिक उत्थान में भागीदार बनने की ओर आकृष्ठ होनी गई। बाप-

अमरत्व को प्राप्त



चौधरी सज्जन कुमार

क्षेत्र का विस्तार हो गया और वह अपना समय छात्रो की भलाई और गरीबो की सहायता मे अधिक देने लगा था।

बिहार के बाढ पीडितो का प्रसग हो अथवा अकाल से मुकाबला वह प्रभावित लोगो का योगदान करने मे जुट जाया करता । भा क पा के साथ जुडकर चुनाव सचालन मे अगुवा रहता था। स्कूल व महाविद्यालय के अध्यापक की सख्या बढती रहती। कालेज शिक्षा पूर्ण करने पर भी उसे रोजगार नही मिला। बेरोजगारी का सामना करना पडा। लगन का सच्चा, इरादो का पक्का सज्जन कुमार बेकार बैठना पसन्द नही करता। उसने बी एड करना उचित समझा। प्रशिक्षण प्राप्त कर अध्यापन के क्षेत्र मे आ गया। अध्यापन क्षेत्र मे उसकी रुचि ग्रामीण क्षेत्रों मे रही। ग्रामीण क्षेत्रो मे अध्यापक बनने मे उसकी रुचि एक विशेष प्रयोजन से थी। वह यह कि ग्रामीणों म प्रौढ शिक्षा का प्रसार कर देश के साक्षरता अभियान म अपना अधिक योगदान प्रदान कर सके। आज भी बहुत से प्रौढ स्त्री-पुरुष गावो म मिल जाते हैं जो कहते कि वे सज्जन कुमार की प्रेरणा से साक्षर बन सके।

प्रकृति के क्रूर व्यवहार ने उसके मिशन का पूरा नही होने दिया और सज्जन कुमार को अल्पायु मे ही हमसे छीन लिया उसकी कर्मठता का कारवा अपनी पूरी मजिल तक नही पहुच सका।

चैनपुरा
जैसलमेर

मोहनलाल पुरोहित
वरिष्ठ अध्यापक

# अमरत्व को प्राप्त बेटा सज्जन

यह छ फुटा जवान बेटा सज्जन नीरोग हृष्ट पुष्ट कैसे विदा हो गया। उछलता कूदता, कसरती जवान कैसे चला गया। सदाचारी सेक्स का सच्चा बस्ती द्वारा, पडोस द्वारा प्रशंसा प्राप्त आदर्श रहस्यमय ढंग से कैसे चला गया। अपनी मां की गोद में सिर टेक कर उसने क्यों आंसू बहाये थे। विदाई की पहली शाम को उसने स्नान क्यों किया था। उसने पन्द्रह दिन से स्नान करना, दाढी बनाना, कुल्ला दातन करना क्यों बंद कर दिया था। उसकी सब तरह की रुचियां सब तरह के इन्टेरेस्ट क्या खतम हो गए थे। उसकी बुखार दुलम्ब अपने आप क्यों मिट गए थे।

बस उसमें एक ही विचित्र अनोखी रहस्य मय बात थी, रहस्य मय फिनोमेनन PHENOMENON था। वह था उसके दिमाग की मस्तिष्क की, सिर की शून्यता बढते जाना। रोगी अपनी बीमारी के बारे में कोई शिकायत नहीं करता था। हम दोनों उसको

मा, आप रोज देखते रहते थे, सोचते थे या ही है। आप ठीक हो जाएगा। कोई गम नही है। आप ठीक हो जाएगा। और देखते ही देखते, सज्जन ने, अपनी मा की गोद मे सिर रख कर आखो का आसुओ मे डबाडब भर कर आसुओ की बड़ी-बड़ी बूदे बरसाता हुआ, नाक को सड़े से भरता हुआ, चल बसा।

आज दिसम्बर 1991 के महीने म, हम दिन म कई बार आखो को आसुओ से छलाछल भर लेते थे हैं।

बेटा सज्जन बहुमुखी प्रतिभाओ का धनी था वास्तव म वह प्रतिभाशाली नव जवान था।

जब तक मेरी लिखाई चलेगी।
सज्जन तेरी बड़ाई चलेगी॥

चौ० मानसिंह

चन्द्र टले, सूरज टले, चले जगत व्यवहार ।
पर बेटे सज्जन को टले न यादगार ॥

सज्जन ने अपने छात्र जीवन में सदा सामाजिक कामों में और छात्र संगठनों में सक्रिय भाग लिया । समाज में भ्रष्टाचार का आगे होकर विरोध किया जमाखोरी के विरुद्ध छापे मारने का नतृत्व किया । छात्र फेडरेशन का नेता रहा । उस समय उसके साथी थे मनोहर मिस्त्री, शेखर मेहता, वीरेन्द्र शर्मा आदि । उस समय की मैगजिन यूथ लाइफ में Youth life में सज्जन के सामाजिक और छात्र हित के कामों का वर्णन छपता था । सज्जन चौधरी छात्र फेडरेशन के उपाध्यक्ष थे ।

सज्जन का जन्म फरवरी 1953 में हुआ था । उसका देहान्सान 2 जून 1991 में हुआ था । उस दिन रविवार संडे था । अड़तीस वर्ष की भरी जवानी में बेटा सज्जन अपनी माँ को जोर से रोती छोड़कर चला गया ।

सेवा की बातों में सज्जन एक आदर्श नौजवान था । पार्स

पडोस को उसके सदाचार पर और सेवा भाव पर गौरव था।

सज्जन की मा, मेरी पत्नी नारायणी देवी ऊमर सत्तर वर्ष मामूली वस्त्र, मामूली खान पान, सादा, सरल, एक सा स्वभाव एक आदर्श पत्नी, आदर्श दादी, आदर्श पडोसिन बस्ती की माननीय महिला। सज्जन के लिए आंसु बहाती रहती है।

चौ० मालसिंह



# सज्जन की स्मृति

यह कब की बात है ? सज्जन की स्मृति चालू रखने के लिये यह पुस्तक लिखी गई है । सज्जन हमारा सबसे छोटा बेटा था। इसलिये हमने उसे पौष्टिक भोजन दिया। कसरत के लिये, खेलने के लिये उत्साहित करते थे हमारा परिवार ऊंचाई मे कुछ छोटा है। पर सज्जन छ फुट का हो गया था। हमारे परिवार का पहरेदार था। बस्ती का सजग रखवाला था। सिर मे गाठ हो जाने से और समय पर ओपरेशन न होने से सज्जन का अकाल 2 जून, 1991 को होगया हम प्रयत्नशील है कि सज्जन की स्मृति स्थिर रहे ।

सुखद, सुन्दर सुडौल सुपात्र, सुयोग्य, सुपठित, सुपुत्र, सुशील समझदार, सदाचारी सत्यवादी बस्ती की पडौस की प्रशसा का पात्र बेटा सज्जन सदायाद रहेगा।

चन्द्र चले सूरज टले टले जगत व्यवहार ।
पर बेटे सज्जन की टले न यादगार ॥

जब तक मेरी लिखाई चलेगी ।
बेटे सज्जन की बडाई चलेगी ।।

सज्जन की मा कहती है कि बेटे सज्जन का गुण गाने के लिये, वह जीवित और स्वस्थ रहना चाहती है मैं भी यही कहता हू कि सज्जन की विशेषताओ को और परिवार के प्रति उसकी लगन को देखते हुए मै भी गुणगान करूगा ।

## सर्व गुण सम्पन्न बेटा सज्जन

यह सच है समय घाव भरता है। मन के घाव भी भरता है। पर दो जून 1991 से आज सात महीने हो गय, हमारे घाव भरे नही ।

सेक्स के सम्बन्ध मे, मानी लडकियो के साथ अपने सबंध वह बडे भाई के समान रखता था। परिवार पोषिका सज्जन की मा श्रीमती नारायणी देवी परिवार के पहलवान को खोकर कितनी दुखी है आप कल्पना करें।

अडतीस वप की उमर तक वह लगभग अकेला रहा, पर वह सेक्स मे दूर रहा। वह साधन सम्पन्न था, फिर भी सेक्स से दूर रहा। ऐसे बेटे को खोकर हम कितने दुखी हैं।

## मेरे परिवार के सदस्य

1 डा विजय कुमार–रीडर पैथोलोजी, मेडिकल कालेज बीकानेर (पुत्र)
2 डा संतोष कुमार–रीडर पैथोलोजी, मेडिकल कालेज जोधपुर (पुत्र)
3 प्रभात कुमार–टीचर, सरकारी नौकरी मे (पुत्र)
4 चौथे बेटे सज्जन का देहावसान हो गया।
5 डा शारदा–विजय की पत्नी।
6 डा कमला–संतोष की पत्नी।
7 अध्यापिका अमृत कौर–प्रभात की पत्नी।
8 नारायणी देवी–मेरी पत्नी।

मेरे दुख सुख मे शामिल होने वाले व्यक्ति

1 डा हनुमानसिंह कस्वा 2 परमानन्दजी चौधरी
3 चौ पेमारामजी डा कस्वा के पिताजी
4 चौ रिक्तारामजी मृत पूर्व प्रधान पचायत समिति नोखा

# मेरे पौत्र एव पौत्रिया

| | | |
|---|---|---|
| अजय | पुत्र | डा विजय कुमार |
| श्वेता | पुत्री | डा विजय कुमार |
| आशीष | पुत्र | डा सताप कुमार |
| अकिता | पुत्री | डा मतोष कुमार |
| तरुण | पुत्र | प्रभात कुमार |
| विकास | पुत्र | प्रभात कुमार |

# मेरे सम्बन्धी चौ श्री बलदेवसिंह का परिवार

| | |
|---|---|
| श्री बलदेवसिहजी | डा विजय के सुसुर |
| श्रीमती मोहनीदेवी | धर्मपत्नि बलदेवसिहजी |
| श्री राजेन्द्रसिंह | पुत्र ,, |
| श्री सुरेन्द्रसिंह | पुत्र ,, |
| गोपालसिंह | पुत्र ,, |
| डा शारदा | धर्मपत्नि डा विजयकुमार |
| सजीव | पुत्र राजेन्द्रसिंह |
| राजीव | पुत्र राजेन्द्रसिंह |
| मोहित | पुत्र गोपालसिंह |
| शिल्पा | पुत्री सुरेन्द्रसिंह |

## मेरे सम्बन्धी कर्नल श्री द्वारकाप्रसाद जी का परिवार

| | |
|---|---|
| *कर्नल श्री द्वारकाप्रसाद जी* | |
| *श्रीमती चन्द्रकला जी* | *धर्मपत्नि श्री द्वारकाप्रसाद जी* |
| कैप्टन सुधीर | पुत्र द्वारकाप्रसाद जी |
| सुशील | पुत्र द्वारकाप्रसाद जी |
| सुमित | पुत्र द्वारकाप्रसाद जी |
| श्रीमती सुलोचना | पुत्री द्वारकाप्रसाद जी |
| श्रीमती सुनीता | पुत्री द्वारकाप्रसाद जी |
| श्रीमती कमला | धर्मपत्नि डा सतोषकुमार |

## मेरे सम्बन्धी श्री सेवासिंह जी का परिवार

| | |
|---|---|
| श्री सेवासिंहजी | |
| श्रीमती तेजकंवर | धर्मपत्नि सेवासिंहजी |
| चरणजीतसिंह | पुत्र सेवासिंहजी |
| असमीतसिंह | पुत्र सेवासिंहजी |
| श्रीमती अमतकौर | धर्मपत्नि श्री प्रभात कुमार |



# मेरे साढू श्रीकालीरामजी का परिवार

| | |
|---|---|
| श्री कालीरामजी | रिटायर गेलगार्ड |
| श्रीमती गौरीदेवी | धर्मपत्नि कालीरामजी |

## पुत्रिया

| | |
|---|---|
| श्रीमती इन्दु | धर्मपत्नि रामचन्द्रजी |
| श्रीमती सरोज | ,, नथमलजी |
| श्रीमती रानी | ,, मलिक साहब |
| श्रीमती रजनी | ,, डा भागीरथ |

## मेरे परिवार के डॉक्टर

डाक्टर प्रकाश ओझा हैं। इनके पिता का नाम है श्री हरिकिशनजी ओझा। श्री हरिकिशनजी ओझा प्रगतिशील विचारों के वामपक्षी विचारक हैं।

विद्यार्थी जीवन में जिनके घर पर मैं छुट्टियों में ठहरा करता था। जीवनराम पूनियां, पिता मोहरसिंह पूनिया, गाव जैतपुर जिला चूरू।

रामभूर्ति नय्यर, बहुत लोकप्रिय व्यक्ति है। पहले अध्यापक थे। उमर 68 वर्ष, पिता का नाम कर्मचन्दजी, बेटे का नाम चन्द्रप्रकाश।

# मेरे पडौसी

| | |
|---|---|
| सत्यदेवजी सूद | मुनशा सूद |
| वेद प्रकाशजी धीर | भीष्म देव खन्ना |
| बाई विमला व मदन मा और बेटा | वचनजी |
| मुरारी पूनिया बेटा गोपीचन्दजी पूनिया का | |
| हरिरामजी कश्यप | अमरनाथजी कश्यप |
| शिवलालजी व्यास | अरूण भसीन |
| राजरानी भसीन | सूरजमलजी शर्मा |
| मगतमलजी शर्मा | ललित धीर |

श्री बंशीधर बजाज (एडवोकेट)— किसान राजनीति के करणधार, किसानो के हितो के लिये कानूनी लडाई के प्रमुख सनानायक सागरनाथ, रिक्ताराम गिरधारीलाल व चुनीलाल इन्दलिया आदि के प्रमुख सहयोगी। आपके तक अकाट्य, कानून के जानकार, जाट राजनति के प्रमुख स्तम्भ सेवाभावी स्वभाव, बात के धनी मित्रो को तन, मन व धन से मदद करने वाले सफल व्यवसायी है।

शिवरतन डावा— प्रकाशक एव मुद्रक सरल स्वभाव सेवा भावी लाभ का लालच गौण अच्छे और सच्चे मित्र, मित्रता निभाने वाले। दूसरों की पीडा को अपनी पीडा समझने वाले है।

श्री अन्नारामजी सुदामा— राजस्थानी साहित्यकार हैं कई पुस्तकों के लेखक व अच्छे अध्यापक रहे हैं इनके पुत्र श्री मेघराज प्रोफेसर है। दूसरे पुत्र का नाम द्वारकाप्रसाद तीसरा ओमप्रकाश है।

श्री नवल बीकानेरी—अच्छे कवि एव विचारक हैं उर्दू शायरी भी करते हैं। शेर अच्छे कहते हैं।

## सज्जन कुमार के मित्र

| | |
|---|---|
| विक्रम पुरी | अश्विनीकुमार |
| करर्णसिह | सिरोलिया |
| विजयकुमार | सीतराम |
| मोहनजी | सुरेशचन्द भसीन |

डा श्री आनन्दप्रकाश दधीच सुयोग एव सुशील स्वभाव के धनी।

डा श्री ब्रह्माराम चौधरी, पशुचिकित्सा एव पशु विज्ञान विशेपज्ञ।

पडौसी— मदन की बहन शारदा

उदरी चौधरी दूधवाला

अशोककुमार पुत्र चुन्नीलालजी माली

श्रीमोतीलालजी दम्माणी— सरलभावे एव श्रमजीवी इसान अपनी मेहनत एव लगन के बलबूते पर मजिल प्राप्त करके अपने लडके विनोद दम्माणी का सी ए तक पढाकर समाज के शिखर तक पहुचकर भी घमण्ड से दूर हैं।

श्री महबूबअली— पूर्व नगर विधायक, राजस्थान मन्त्रिमण्डल मे रहकर बीकानेर का प्रतिनिधित्व किया। समाजवादी विचारक, प्रगतिशील युवक नेता जो सही अर्थो म सवयुरवादी है। सरल इतने कि हरेक मे मित्रवत व्यवहार। ईमानदार और सच्चे समाजवादी इसान। घमण्ड मे दूर।

श्री लक्ष्मीनारायण नागर--प्रगतिशील विचारों के मेहनत क
ईमान मजदूरी के हितैषी, पक्के कांग्रेसी इन्दरा गांधी के प्रशंस
राजनैतिक रुचि रखते हुए व्यवसाय मे लगे हैं।

श्री दीपाराम चौधरी-- जसरासर गांव से पढना शुरू किया
आज जलदायक विभाग म जूनियर इन्जीनियर हैं भले स्वभाव के
साथ साथ किसानों के हितैषी है। अभावो को देखा और सहा है।
दूसरो की भलाई म तत्पर रहने वाले।

जनार्दन कल्ला--शीर्ष स्थान प्राप्त युवा नेता है। प्रच
प्रचार से दूर रहते हुए राजनतिक व सामाजिक अभियान के
सचालन की सद्भूति शैली का धनी है। बेदाग व बेबाक होकर अपने
पास आने वाले हर छोटे बडे व्यक्ति के काम म मददगार बनने का
शौक रखता है। उदारमना जर्नादन कल्ला ने छात्र जीवन के बा
मजबूतीपूर्वक बन राजनीति मे प्रवेश किया। परन्तु आगे चल स्वय
को किसी पद प्राप्त करने से दूर रह कर राजनतिक व सामाजिक
व्यक्तित्व को उभारने मे सहयोगी (किंग मेकर) बनने तक स्वय को
सीमित रखा।

मजदूरों व्यापारियों व अन्य सभी वग के लोगों के साथ
मित्रवत मेल मिलाप रखने में अधिक विश्वास रखते हैं। वतमान क
युवा नेताओं मे सर्वाधिक लोकप्रिय हैं।

श्री भवरलाल व्यास--सामाजिक, राजनैतिक कार्यो मे रुचि।
सहयोग की भावना से ओत प्रोत, सरकारी सेवा में रहते हुए सहयोग
की प्रबल इच्छा रखते हैं। सच्चे अर्थों मे कर्मशील मानव।

# यह कब की बात है

( भाग पहला )

डॉ संतोष कुमार की प्रेरणा से यह
पुस्तक तैयार की गई

परिवार पोषिका
श्रीमती नारायणीदेवी धर्मपत्नी चौ० मालसिंह
किताब मालकिन

## यह कब की बात है

इतिहास के क्षेत्र मे

कब से क्रम बनता है।
क्रम से क्रम बद्धता बनती है।
क्रम बद्धता से स्मरण सुधरता है।
स्मरण सुधार से जीवन सुगम बनता है।
जीवन सुमता ही सभ्यता और सस्कृति है।

### राजनीति क्षेत्र मे

प्राचीनकाल के अशोक महान
मध्यकाल के अकबर महान
वर्तमान काल के नेहरू महान

### धार्मिक क्षेत्र मे

प्राचीन काल के बुद्ध महान
मध्यकाल के तुलसी महान
वतमान् काल के गाधी महान

# विद्यालय की खोज मे

चूरु जिले की चूरु तहसील म दुधवा खारा रलवे स्टेशन है। इस स्टेशन से सात किलोमीटर दूर दक्षिण म लोसणा गाव है। यहा मैं 1910 म जन्मा था। 1918 म अली मोहम्मद जी जकात विभाग के थानदार होकर आये। लोक हितकारी स माजिक आदमी थ। गांव क बच्चों को पढ़ाते थ। उनमें से एक मैं भी था। वर्णमाला सीखली। बारहखड़ी सीखली। एक बही और पहाड़े सीख लिये। एकावनी बीस तक मास्टरजी न सिखाई। मैं स्वय ही सौ तक सीख गया। बारहखड़ी क और स भी मास्टर जी न सिखाई। आगे की सारी मैं सीख गया। ऐसा दूसरे लड़के नहीं कर पाते थे। नाम लिखना, किसी का पत्र लिख देना पत्र पढ़ देना सब करन लगा गाव म मेरी बड़ाई होन लगी। ठाकुरा के ब्राह्मणा क लड़क थे। जाटा का लड़का मैं एक ही था। सब जगह मेरी बड़ाई होन लगी। ठाकुर बारह गाव का मालिक था। उनका घर गढ़ कहलाता था। सभी बच्चे जिस भाग म रहते थ, उस रावला कहते थे। पढ़ाई

म मेरी होशियारी की बातें खबरा म पहुची । ठाकुर के पोतों पर मेरा अच्छा प्रभ व था । कभी-कभी मुझे जीमने क लिये बुलाया जाता था ।

परिस्थिति ऐसी बदली कि मुझे हल पर हाथ रखना पडा । फिर घास खोदना फिर बाजरे की मिटिया खाडना फिर कच्चा खोदना फिर चारी कुतर करना । मेरी उमर का बच्चा, खेती क इस भारी काम नही करता था । भोजन का जहा तक सवाल है । पौष्टिक आहार तो दूर रहा पेट भी नहीं भरता था । भूखे पेट इतनी मेहनत म कोई भी नही करता । मुझे करना पडता था ।

मेरे दुख का इससे भी बडा कारण था । पढाई म होशियारी के कारण मेरी जो बड़ाई होती थी साथियों म, बडा म ठाकुर के गढ और रावले म वह भी बन्द हो गई । एक बात और थी। मास्टर जी जबानी सवाल पूछते थे । म सबका उत्तर देता था । दूसरे लडके चूक जाते थे । मास्टरजी कहते इनकी पीठ पर थप्पड मारो । मैं थप्पड मारता था । थप्पड खाने वालो म ठाकुर के पोते भी होते थे। पढाई म होशियार होना ठाकुर के बच्चो के थप्पड मारना ब्राह्मण बनियो के बच्चो के थप्पड मारना ऐसी बात थी जो गाव म प्रचलित थी ।

खेती का भार और पढाई और बडाई दोनो का चला जाना, मेरे लिए असहनीय हो गये थे । घी दूध तो दूर की बात थी, छाछ भी नहीं मिलता थी । मैं भाग कर चुरू चला गया । एक बहुत बडे सेठ के यहा रहने लगा । आनन्द हो गया भर पेट भोजन मिलने लगा, आम और अमरस भी मिलने लगे, काम बहुत आसान था ।

घर की सफाई, झाड़ू निकालना, बाजार से सामान लाना आदि आनन्द दायक काम थे। सेठानी शरीर से भारी थी वह पीठ और पर टांगे आदि दबवाती थी। मैं पीठ और पैरों पर चढ़ जाता था और हिलता चलता था सेठानी खुश थी।

यह देशावरी सेठ था। कुछ दिन बाद पूरा परिवार कलकत्ता चला गया। मुझे कहा था कि मैं उनके साथ चला जाऊं। पर मुझे फिर वहीं पढ़ाई की बात याद आने लगी। पढ़ने से समय प्रशंसा और बड़ाई होगी। पढ़ाई के बाद नौकरी मिलेगी, नौकरी और अफसरी हम लोग एक ही बात मानते थे। जानकार लोग मेरा हाथ देखते थे और कहते थे कि यह लड़का विद्वान बनेगा और अफसर बनेगा। जिन-जिन परिवारों में मैं रहा, उन्हें कहता था कि मैं अफसर बनकर आपसे मिलूंगा। अली मोहम्मद जी की बातें, ठाकर के रावले की बातें, मेरी हथेली देखने वालों की बातें मेरी अपनी कल्पनाएं मुझे बहुत प्रेरित करती थी। मेरी आशाएं आकांक्षाएं बहुत ऊंची हो गई थी।

मैं निकला विद्यालय की खोज में। रुपया नहीं साधन नहीं, रोटी नहीं पैरों में पगरखी नहीं, बस फटी सी धोती, फटा सा कमीज, रोटी के दो सहारे थे हलवाई की दुकान पर कमठी (?) साफ करना, शाम को गाय बच्छी का काम करना आदि। स्टेशन पर मुसाफिरों का सामान ढोना।

**रोटी कपड़ा और मकान,**
**संग में हो विद्या का दान।**

मैं निकला विद्यालय की खोज में। रतनगढ़ में विद्यालय थे,

गुरुकुल म थे गुलावठी और भरतपुर म भी थे, पर विद्यालय ब्राह्मण व बनियों के लिए थे । मुझे जवाब मिलता जाट तो कहीं पढ़ा हो नहीं है उन पढ़ाई की जरूरत भी नहीं है खेती के काम म पढ़ाई की कहीं जरूरत नहीं पड़ती, जाट के लिए नौकरी करने का रिवाज हो रहा है बीकानेर राज्य म कहीं भी जाट नहीं है । पास म पुलिस म सिविल म एक भी जाट नहीं है 1941 म हिन्द युद्ध के समय पहला जाट फौज म भरती हुआ था वह था महाराम 1922 म मात्र सिपाही म पहला जाट भरती हुआ था वह था सुगनराम जी डी रडकन के समय के प्रयास से सुगनरामजी को भरती किया ।

सात वर्ष तक विद्यालय की खोज म रहे 1926 म सगरिया पहुंचा । स्कूल की नींव पर लिखा था जाट एंग्लो संस्कृत वर्नाक्यूलर मिडिल स्कूल । बातचीत से मालूम हुआ कि बीकानेर के रेवेन्यू मिनिस्टर जी डी रडकन की सहानुभूति स्कूल के साथ है । उसने सरकारी सहायता भी अभी मंजूर की है । वजीफा पाने के लिए मैं भी रडकन साहब से मिला उन्होंने आठ रुपया मासिक मेरा वजीफा कर दिया । परन्तु 1928 म मैंने जाट स्कूल सगरिया छोड़ दिया । छोड़ने का कोई कारण नहीं था । अचम्भे की बात थी कि सगाई छोटे, रात्रि छात्र और छोटा छात्रावास जिसमें मेरे बहुत से मित्र हो गए । बस इतना सा कारण था कि कमेटी ने घी देना बंद कर दिया था मूंग की दाल, रूखा सूखा फुलका तक था संयोग की बात थी कि कुछ महीने बाद 1928 म रडकन साहब भी बीकानेर छोड़कर चले गए थे ।

मैं फिर निकला विद्या और छात्रावास की तलाश मे । हिसार और रोहतक बुलन्दशहर लखावटी आदि म काम बना नहीं मैं

राजगढ-सादुलपुर पहुचा सादुलपुर मे छोटा सा सरकारी स्कूल था वहा पता चला कि सादुलपुर के छात्र दसवी पास करने के लिए पिलानी जाते है। बस, पिलानी ही मेरा अगला और लम्बा ठिकाना बना यहा लोयलका नाम का एक बहुत ही सुखद यह छात्रावास था नाम तो लोयलका छात्रावास था पर यहा के छात्र सब जाट थे। जन भाषा म इसे जाट बोर्डिंग कहते थे,उस समय पिलानी म 12वीं कक्षा तक का स्कूल था। यहा से मैंने 1936 म बारह कक्षा पास करली।

फिर बीकानेर पहुचा बीकानेर के छात्र सरकारी सहायता पर छात्रवृति पर, बनारस हिन्दु विश्व विद्यालय मे पढने जाते थे। म भी वजीफे के लिए सरकार म पहुचा वजीफा नहीं हुआ।

उस समय रामचन्द्र जी चौधरी मुसंिफ बन गये थे। जाट स्कूल संगरिया के पहले छात्र थे जो सरकारी नौकरी म आए। म रामचन्द्र जी के घर बीकानेर म रहने लगा। पर अक्टूबर 1936 म फिर धुन सवार हुई बी ए पास करनेकी पढाई की डिग्री नाम के साथ लिखी और बोली जाएगी। मैं पढा लिखा आदमी कहलाऊगा मालसिह बी ए ऐसा बोला जाएगा। जब मुझ स्कूल मिल गया तो मैं कहने लगा

रोटी कपडा और मकान,
सग मे हो विद्या का दान,
देख डाला देश तमाम,
बना न कहीं मेरा-काम,

## बहादुरसिंह का करं गुणगान, सचमुच था वह मनुष्य महान

वीर बहादुर भालिया न सन 1917 म सगरिया में जाट स्कूल की स्थापना की। भारत में यह पहला जाट विद्यालय था। जून सन 1924 को उनकी मृत्यु हो गई।

## ग्रेजुएट बनने की धुन सवार

मानसिंह बी ए ऐसा नाम चाहता हू । नाम सुनते ही म म पढने ही जानकारी मिल जाय कि आदमी पद वाला स्टटस वाला है। स्टटम देन वाली विद्या ही थी। अक्टूबर के महीने म धुन सवार हुई। राजस्थान आदि सब जगह विद्यालय भर्ती का काम जुलाई म बन्द हो जाता था। अब कहने लग भर्ती असम्भव है। बी ए बनने क लिए निकल भारत भ्रमण क लिए। दिल्ली का रामजस कालज भरती करने के लिए राजी हो गया। प्रारम्भिक फीसें वहा स आयें। फिर मासिक फीस कहा स आये। छात्रावास की म सिक फीस रसोई का भोजन खच असम्भव लग रहा था। पर सब कठन ईया पार करली।

रामजस कॉलिज से बी ए बन गया। मज स मानन्द हो गया। बीकानेर क छात्र एल एल बी करने के लिए सरकारी सहायता से बनारस जाया करते थ। म भी सरकार म वजीफे क लिए पहुचा जबाब मिला जाट क लिए एल एल बी बेकार है। मैन कहा चौधरी रामचन्द्रजी एल एल बी की है। जवाब मिला नियम का अपवाद है। राजनीतिक दबाव बहुत पड़ा था सब जट नेता, जाट एम एल ए आदि सबन कोशिश की थी।

# शिक्षा निदेशक एक अंग्रेज थे

बी ए इंग्लिश नाम के एक अग्रेज शिक्षा निदेशक थे। अंग्रेज साधारणतया उदार मानव होते हैं। कठिनाईया सुनते हैं और सहायता करते हैं उस समय में अंग्रेजी ने ही हमेशा साथ दिया था बी ए इंग्लिश मेरी अंग्रेजी बोली से और व्यक्तित्व से बहुत प्रभावित हुए। बीकानेर के वाल्टर नोबल्स स्कूल WALTER NOBLES SCHOOL में मुझे टीचर बना दिया। 'मालसिंह' नाम सुनकर सब ठाकुर लोग और ठाकुर छात्र मान कर चले कि यह व्यक्ति राजपूत है। यह बात 12 अगस्त 1938 की है।

अक्टूबर में दशहरे पर बीकानेर राज्य के सब ठाकुर बैठे हुए महाराजा गंगासिंह हमेशा और हर साल यह समान उनके बीच में आये और बोला सरदारो कोई कठिनाई है। एक सर्वं म गूंजती आवाज आई "अन्नदाता, घोड़ों में गधा मिल गया घोडों के लात मारता है।" नोबल स्कूल गधा स्कूल बन गई। जाट मास्टर है सरदारों के सपूतों के थप्पड़ मारता है, लात मारता है। महाराजा गंगासिंह सब सरदारों में सामने घोषणा की कि इंग्लिश सहाब आज ही बीकानेर से चले जायेंगे।

अनोखी घटना अभूतपूर्व घटना। एक माना जाना विद्वान अंग्रेज राजकुमार करणीसिंह का ट्यूटर, सीधा ब्रिटेन से बुलाया हुआ एक विशेषज्ञ। राजपूताना के बीस रजवाडा पर एक ऐजेंट था अबू में रहता था उस समय की व्यवस्था थी प्रत्येक देशी राज्य में प्रधान मंत्री अंग्रेज था। जहां प्रधान मंत्री भारतीय था, वहां एक अंग्रेज रेजिडेंट रहता था।

मेरे लिए भी हुक्म हो गया कि बीकानेर राज छोड़ दूं।

समझाया गया । महाराजा को गवाह दी कि यह घटना जाटों में फैल जायगी कि मार राज में एक या दो जाट ही तो पढ़ लिख हैं वह भी महाराज निकालता है । मुझे तो रख लिया । ग्लिन साहब को गवाह को समझ दिया, कि मेहनि व द इ ग्लिन साहब लज्जित होकर विलायत प्रयाण कर चल गये ।

पर कठिनाई यह आई कि ऐसा स्कूल देखा जाये जहां ठकुरों के लड़के भी हों रगढ़ ऐसा स्कूल था पर कुछ समय बाद ठाकुरों के लड़के आ गये । फिर सोच विचार के बाद पाया बीकानेर राज की सीमाओं पर जाट ही जमीन के मालिक है सीमाओं पर ठाकुर नहीं है । मुझे बहादरा भेज दिया गया जहा मैं आनन्द से आठ बरस रहा । रडक्ल साहब का खोला जाट होस्टल भी वहां था । उस समय मिडिल स्कूलों में ग्रेजुएट नहीं थे कहीं-कहीं थे, वे हैडमास्टर थे । पर मैं हैडमास्टर नहीं था । दसवी, बारह पास हैडमास्टर थे । मैं हैडमास्टर बनता तो ओफिस में कुर्सी पर बैठता ठाकुर कोई आता तो वह खड़ा रहता । उस समय मुखरामजी नाम के एक जाट तहसीलदार थे जी डी रडक्ल ने उन्हें तहसीलदार बनाया था । उन्हें हमेशा ब्रिटिश भारत के बोर्डर पर रखा ।

ताराचन्द जी पुलिस अफसर बने, उन्हें बाडर पर डाकुओं से भिड़ाया । मारे गये अनादि काल से लेकर 15 वीं शताब्दी तक शाकाम्बर और हिसार तक के क्षेत्र पर किसी बादशाह ने राज नहीं किया । यहां जाट लोग ग्राम्य गणतन्त्रों में रहते थे किसी का किसी पर राज नहीं था । 1465 के आस पास राव बीका ने इस प्रदेश पर राजपूती शासन कायम किया ।

## 18 फरवरी 1952

जो खेत किसान ने 1452 में खोया वह खेत किसान को 18

फरवरी 1952 का उस वापिस मिला। इस दिन जागीर उन्मूलन कानून लागू हुआ। जाटों की जो स्थिति बीकानेर में थी वही स्थिति जोधपुर और जयपुर में थी। 18 फरवरी 1952 को जाट ने माचे पर बठना शुरू किया। राजपूत के सामने जाट जमीन पर बठता था। 1926 में मेरा नाम मालसिंह हुआ पर राजपूत के सामने मैं मेरा नाम माला या मालाराम या मानिया बताया करता था 'इया' लगाने से या ला लगाने से नाम नपुंसक वाचक बन जाते हैं। जो स्थिति जाटों की वही अन्य परिश्रमियों की थी। हां ब्राह्मणों पर कृपा थी। उनके नाम आगे राम लगाया जाता था। यह भी पूरे ब्राह्मणों की बात थी।

राजपूती राज्यों में जाटों ने सुख की सांस ली 18 फरवरी 1952 में आशा बधी 1949 में जब सरदार पटेल ने जागीर उन्मूलन की घोषणा की। जवाहर लाल नेहरू की प्रेरणा और पटेल द्वारा की कारवाई ने राजस्थानी किसान को नारकीय जीवन से अपमानित और गरीबी के जीवन से निकाला।

सन 1500 तक जिस प्रदेश में जाटों के ग्राम-गणराज्य थे, उस प्रदेश में 1952 तक यह स्थिति थी। बीकानेर राज्य में 1940 तक कोई जाट सेना में नहीं था। द्वितीय महायुद्ध के 1940 पहला जाट सेना में भरती किया गया 1935 से पहले कोई जाट पुलिस में नहीं था, 1927 तक कोई जाट रेवेन्यू विभाग में नहीं था। 1934 तक कोई जाट जुडिशल विभाग में नहीं था फरवरी 18, 1952 से शुरू हुआ जाट जीवन, जो स्थिति बीकानेर के जाटों की थी, वैसी ही जयपुर स्टेट और जोधपुर स्टेट के जाटों की थी। जोधपुर स्टेट में अंग्रेज प्राइम मिनिस्टर था इसलिए उसने फौज पुलिस में जाटों को पहले विश्व युद्ध में भरती किया। मातहती और अफसरी के

प्रश्न को गुजरात से निपटे अंग्रेज़ परम्परा रजवाड़ों की फौजें कर्नल प्रपन्न करा दी। जनता का स्वाभिमान जोधपुर व उदयपुर का कारा से कायम रहा। जयपुर राज्य में अंग्रेज़ अफसर सब अन्य रंग न पुलिस में जाता था। बहुत भरती किया। महाराजा मानसिंह को बाहिर पढ़ने के लिए अंग्रेजों ने इंग्लैंड भेज दिया। जयपुर भी यह अंग्रेजों की तरह उदारवादी बना रहा। पर, बीकानेर का महाराजा गंगासिंह दोहरी नीति पर चलता था। राज्य स्तर पर उदारवादी स्थानीय स्तर पर पूरा, पक्का सामन्तवादी जातिवादी, पर तानाशाही प्रवृत्ति का होने के कारण, राजपूत भी महाराजा से त्रस्त रहते थे।

यहां जातियों की बात आई है। एक समय मैं सोचता था बुद्धि के विकास के साथ ज्ञान के प्रसार, प्रचार, रेडियो टेलिविजन के साथ, जातियों और स्थानीयता क्षेत्रीयता के बंधन ढीले पड़कर समाप्त हो जाएंगे। पर ऐसा हुआ नहीं, हो भी नहीं रहा है। शताब्दियों तक होगा भी नहीं, समाजवाद की स्थापना पर सोचा गया था कि सोवियत संघ से जातियां मिट जाएंगी, पर ऐसा हुआ नहीं। स्टेलिन काल के अनुशासन और प्रशासन के कारण सोवियत संघ में जातियां दबी रहीं। गोर्बाचोव की उदारता के और लोकतंत्र के कारण वहां जातीयता और क्षेत्रीयता उठ खड़ी हुई हैं। सोवियत संघ में एक सौ से ऊपर जातियां हैं। दोनों देशों में जातियों के बनने के कारण भिन्न-भिन्न हैं। सोवियत संघ में जातियां स्थानीयता और क्षेत्रीयता के कारण बनी हैं। भारत में जातियां विजयी और विजित के आधार पर बनी, प्रारम्भिक कार्यों के आधार पर बनी हैं संस्कार वंशगत होते हैं। संस्कार और स्वभाव अब इतने गहरे हो गए हैं कि, छुटकारा पाना कई दशाब्दियों की बात बन गई है।

# जातिया और काम धधे

काम धधे भी जातियो से बध गए। बनिया सेठ तो व्यापार ही करेगा। सेठ शब्द बना है श्रेष्ठ से। राजपूत न राज किया है और अब भी पुरानी बातें आंशिक रूप से चालू हैं। राजपूत को शास्त्रीय भाषा में क्षत्रिय कहते हैं। क्षेत्र का मालिक। ब्राह्मण तो ब्रह्मा की सतान। भगवान की स्वयम्‌ का स्थान। ब्राह्मण का पडित और महाराज भी कहते हैं। शेष सारे शुद्र हैं अर्थात क्षुद्र हैं। अर्थात छोटे हैं, मामूली हैं। महत्वहीन हैं। एक पाचवा वर्ण भी है। वह है जाट। यह पाचवा वर्ण है पुराने चार वर्णो म जट फिट नहीं बठता इससे पाच वण है। ब्रिटिश शासन के कारण और आधुनिकता के कारण धधा का बधन तो ढीला पड गया है पर कारीगर जातिया अब भी धधों स बधी हुई है। कही–कही अ तर्जातीय विवाह होते हैं पर वह उस जाति की हो जाती है जिस जाति का पति है बच्चे भी उसी जाति के जिसका पिता है।

सो जातिया हैं और रहेगी।

यह है मेरी कहानी और मेरा चितन।



# विश्व इतिहास की रूप रेखा

ई पूव 6000 वप सिंध नदी की घाटी म मनुष्य बसने लगे। कच्ची ईंटे बनने लगी थी। भेड बकरी का पालन शुरु हुआ। गेहूं और जौ की खेती शुरु हुई ताबे को पिघला कर बतन बनाने का काम शुरु हुआ।

ई पूर्व 5000 वर्ष फल के पेड उगा। लगे। कई उगाने लगे। मिट्टी के बर्तन, पशुपालन, कहीं–कहीं खेती करने लगे। मिश्र म बस्तियां बसने लगी।

ई पूव 4000 वर्ष कुम्हार के चाक का आविष्कार हुआ सिंधु की घाटी में मनुष्य बाण का आविष्कार हुआ। मिट्टी के बर्तन बनाने की भट्टी बनी ताबे को पिघलाने का काम शुरू हुआ। खेती का काम आगे बढ़ा।

3500 ई वर्ष पूव लिखाई शुरु हुई। कुम्हार का चाक और सुधरा।

3000 ई वर्ष पूव वाशा बनने लगा। पहियें की गाडी बनन लगी।

2850 ई वप पूव चीन म सम्य जीवन शुरू हुआ।

2650 ई वर्ष पूर्व मिश्र में पिरेमिड बन।

2500 ई वप पूर्व मिश्र में गिनती शुरू हुई। चाद से हिसाब रखने का कैलेण्डर बना। गोल चक्कर में 300 डिग्री हाती है, यह जानकारी मिली। 60 मिनट का घटा बनाया गया। एक मिनट में 60 सेकड बनाए गए। एक वप में 365 दिन बन मिश्र में कागज का प्रयाग होने लगा। चीन में यह निश्चित किया गया कि दिन रात कब बराबर होत हैं।

2000 ई वर्ष पूव ग्रीस में सभ्यता का विकास हुआ। भारत में आय लोग बसने लगे वदिक सभ्यता का प्रचार शुरू हुआ ऋग्वेद बना।

1580 ई वर्ष पूव क्रीट की सभ्यता शिखर पर पहुची।
1500 ,, ग्रीस की सभ्यता फली फूली।
1400 , क्रीट की सभ्यता का पतन हुआ।
1362 ,, मिश्र में विद्रोह हुआ।
1345 ,, मिश्र ने अपनी खोई सत्ता फिर प्राप्त की
1027 , चाऊ वश चायना में शुरू हुआ।
1013 ,, फिलिस्तीन में इजरायल का उदय।
1000 , भारत में रामायण महाभारत का समय।
753 , रोम की स्थापना
490 ,, मराथोन का युद्ध यूनान ने फारिस को हराया यह ससार का पहला युद्ध था

483 ई वप पूव बुद्ध महाराज की मृत्यु

425 ई० वर्ष पूर्व इतिहासकार हीरो डोटस की मृत्यु
399 „ सुकरात को मृत्यु दंड दिया गया
347 „ प्लेटो की मृत्यु
336 „ अलेक्जंडर ग्रीस का बादशाह बना
334 , अलेक्जंडर ने फारिस को जीता
332 „ अलेक्जंडर ने फारिस को फिर हराया
326 „ अलेक्जंडर ने भारत के पुरुष को हराया
323 , अलेक्जंडर की मृत्यु
321 „ भारत में मौर्य साम्राज्य की स्थापना
321 „ विद्वान और इतिहासकार अरिस्टोटल की मृत्यु



274 ई० वर्ष पूर्व अशोक भारत का सम्राट बना

214 „ विश्व प्रसिद्ध चीन की दिवार बनी
213 , चीन के प्राचीन ग्रंथ जल गये
196 , रोम ने ग्रीस को जीता
124 „ नागरिक सेवा की प्रशिक्षण के लिए चीन में कालिज खुला

55 ई० वर्ष पूर्व सीजर ने ब्रिटेन को जीता

46 ई० वर्ष पूर्व सीजर ने रोम के बादशाह ने, कैलण्डर में अन्तिम सुधार किये इस कैलेण्डर का नाम जूलियन कैलेण्डर है। इस सुधार को पसंद नहीं किया गया।

44 ई० वर्ष पूर्व में सीजर को कतल कर दिया।

4 ई० वर्ष पूर्व में जीजस क्राइस्ट का जन्म हुआ।

जानने की बात है कि ईस्वी सन का इससे संबंध नहीं है। ईस्वी पूर्व 4 का दिनांक विवादास्पद है।

ईस्वी सन जनवरी 1 से प्रारम्भ हुआ माना जाता है। उस

दिन रोम नगर की स्थापना हुई थी। राम नगर 1991 वर्ष पुराना है। औद्योगिक क्रांति इगलैंड म शुरू हुई जब पहला मशीन से चलने वाला कारखाना खुला। यह कारखाना 1760 म खुला।

अमरीका न यानि यू एस ए न अग्रेजो से मुक्ति की घोषणा 1776 म की।

जुलाई 14 1789 म फ्रास म क्राति हुई।

10 अगस्त 1792 मे फ्रास म बादशाहत हटा दी गई। और दो वर्ष तक अधिनायकवाद रहा।

फ्रास के लियोन नगर मे 1831 म मजदूरो न हडताल की। ससार के इतिहास मे पहली कम्यूनिस्ट लीग 1847 से 1852 तक रही।

कम्यूनिस्ट पार्टी का मनीफेस्टो ओफदी कम्यूनिस्ट पार्टी 1848 म प्रकाशित हुआ।

1848 मे फ्रास म फिर क्राति हुई। परिस मे मजदूरो ने क्रान्ति की। आस्ट्रिया की राजधानी विएना म और जर्मनी की राज धानी बर्लिन म क्रातिया हुई।

1859 मे डार्विन की पुस्तक आरिजिन ओफ स्पीसीज' प्रका शित हुई।

1867 म कॅपीटल नामक पुस्तक प्रकाशित हुई। यह पुस्तक मार्क्स द्वारा लिखी गई। इसी पुस्तक मे साम्यवाद नामक विचार धारा का वर्णन है।

### धर्मो की सख्या 1986 मे

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | इसाई | — | एक अरब |
| 2 | इसलाम | — | साठ करोड |
| 3 | हिन्दु धर्म | — | पचास करोड |
| 4 | बौद्ध | — | छब्बीस करोड |

# ईस्वी 1 से

6 ई समार में पहली वार चीन ने सिविल सर्विस की परीक्षा शुरू की।

29 ई क्राइस्ट को ईसामसी को मृत्यु दड दिया गया।

64 ई रोम नगर पूरा जल गया।

70 ई रोम के सम्राट ने यहूदी बस्ती जरूसलम का नष्ट कर डाला। इतिहास मे यह पहली घटना है जब धर्म के कारण इतने बड़े नगर को नष्ट किया गया।

97 ई चीनी सेना ने फारिस की खाड़ी के देश को लूटा यह इतनी लम्बी दूरी का पहला हमला है। चीन और फारिस के बीच सैकड़ा किलोमीटर की दूरी है।

220 ई चीन मे ग्रह युद्ध छिड़ गया।

320 ई भारत मे गुप्तवश का प्रारम्भ। यह दिनाक याद रखना चाहिए। हिदुओं का अपने देश में केवल यही गुप्तकाल ही हिंदुओं का राज हुआ है, अशोक महान बौद्ध था। 712 से मुसल-मानों हमले शुरु हो गए।

570 ई मुहम्मद स हब का जन्म, मुहम्मद साहब ने 622 से इस्लाम का प्रचार शुरू हुआ।

बौद्ध धर्म ईस्वी पूर्व में चौथी सदी से शुरु हुआ ईसाई

4 ई पूर्व से क्राइस्ट का जन्म हुआ।

622 ईस्वी से मुसलमानो सन शुरू हुआ। अब चौदहवी सदी चल रही है।

632 ई मोहम्मद साहब की मृत्यु। उनके बाद अबुबकर पहला खलीफा हुआ। मोहम्मद साहब का पहला उत्तराधिकारी हुआ

636 ई मुसलमानों ने इसाई बस्ती जरूसलम ले लिया इति-

नाम से धर्म के कारण होने वाला यह पहला हमला था धर्म के नाम से हमले मुसलमानों ने ही शुरू किए।

641 ई मुसलमानों ने फारिस ले लिया।

643 ई मुसलमानों ने सिकन्दरिया ले लिया।

718 ई मुसलमानों का योरप के किसी देश पर पहला हमला यह हमला कोस्टटी नापल पर था, हमला असफल हुआ।

732 ई मुसलमानों ने योरप के देश स्पेन पर हमला किया। इतिहास के अनोखे हमलों में यह हमला है। सैंकड़ों किलोमीटर का समुद्र रूमसागर को पार करके स्पेन पर हमला बहुत ही अनोखी बात है। स्पेन एक सैनिक ताकत थी और हमलावर ताकत थी, स्पेन ने दक्षिणी पर कब्जा किया, स्पेनी साम्राज्य कायम किया।

800 ई इतिहास प्रसिद्ध सम्राट चार्ल्स मेन रोम का सम्राट बना यह सम्राट होली रोमन सम्राट कहलाता था। पवित्र रोमन सम्राट।

814 ई चार्ल्स मेन की मृत्यु।

827 ई मुसलमानों ने इटली के एक राज्य सिसिली पर हमला कर दिया।

840 ई मुसलमानों ने दक्षिणी इटली पर कब्जा कर लिया।

868 ई विश्व की पहली छपी हुई किताब यह चीन में छपी।

982 ई ग्रीनलैंड नामक नये देश का पता लगा।

1066 ई फ्रांस के बादशाह का इंगलैंड पर कब्जा यह पहली और अंतिम घटना जब इंगलैंड पर विदेशी शासन कायम हुआ। हमलों की उलट फेर से इंगलैंड हमेशा मुक्त रहा है।

1161 ई चीन में पहली बार बारूद का प्रयोग हुआ।

1206 ई चंगेज खां मंगोल लोगों का बादशाह बना, पहली बार मध्य एशिया को रौंदा, भारत में आया था।

1215 ई. इ गलैंड की जनता न बादशाह से अधिकार लेलिय पर बादशाह कायम रहा। लोकतन्त्र 1215 से ही चालू माना जाता है। सारे वैधानिक अधिकार एक सत्ता के प स हो, पर उनका प्रयाग समय-समय पर चुनी गई सरक र द्वारा किया जाय। एसी प्रणाली हमारे यहाँ भी है।

1260 चीन मे कुबलेखा का राज कायम हुआ।

1291 स्वीजरलण्ड मे सघात्मक शासन कायम हुआ शासन की सघ त्मक प्रणाली यही से च लू हुई भारत म सघात्मक प्रणाली है।

1338 इ गलड और फ्रास के बीच म सौ वर्षी युद्ध आरम्भ।

1348 यारप म काली बिमारी अर्थात बिमारिया म काली बामारी पहली है जो दूर दूर क देशा म फैली थी।

1362 अग्रेजी भाषा पहली बार सारे इ गलड की भाषा मानी गई। आज यह विश्व भाषा है।

1363 तैमूर न एशिया को जीतन क हमले शुरु किये।

1381 इ गलड म किसानो का विद्रोह। इतिहास म किसाना द्वारा किया गया यह पहला विद्रोह है। मजदूर वर्ग तो अस्तित्व म 1760 म आने लगा। तो कहना चाहिए किसाना का यह विद्राह समाज का पहला विद्रोह है जा किसी सत्ता विशेष के विरुद्ध किया गया हा।

1398 तमूर ने भारत पर हमला किया। मुसलमाना द्वारा किया जान वाला यह दूसरा हमला था।

1431 जोन ओफआर्क नामक महिला को जादूगरनी मानकर समाज के गण्य मान्य व्यक्तियों के आदेश स मार डाली गयी।

1453 तुर्क लोगो ने पहली बार यारप के नगर कोस्टेटीनोपल पर हमला रोम साम्राज्य के पूर्वी भाग पर तुर्की का कब्जा हुआ।

1453 योरप का सौ वर्षीय युद्ध समाप्त हुआ।

1455 इंगलैंड में गुलाबों फूलों का युद्ध समाप्त हुआ।

1468 आधुनिक स्पेन की स्थापना हुई।

1485 इंगलैंड में ट्यूडर काल की स्थापना।

1492 कोलम्बस ने अमेरीका ढूंढा छुपी हुई आधी दुनिया को खोजा।

1497 न्यू फाउंड लैंड नाम के देश का पता लगा।

1498 वास्को डी गामा नामक पहला योरप निवासी भारत आया।

1517 मार्टिन लूथर ने इसाई धर्म को सुधारने का आंदोलन शुरू किया। इसाईयों की दो शाखायें हुई। रोमन कैथोलिक और सुधारक लोग रिफार्मेशन।

1521 तुर्क लोग मध्य योरप में भी पहुंचे। उन्होंने मध्य योरप में बेलग्रेड नामक प्रसिद्ध नगर पर कब्जा किया।

1526 भारत की प्रसिद्ध एतिहासिक लड़ाई पानीपत की लड़ाई जो बाबर ने जीती और भारत में मुसलिम राज की नींव डाली

1542 पुर्तगाली लोग जापान पहुंचे आधी पृथ्वी को पार किया। 13 हजार किलोमीटर का समुद्री मार्ग पार किया।

1556 अकबर मुगल सम्राट बना। भारत का दूसरा स्वर्ण युग शुरू हुआ।

1558 एलिजाबेथ प्रथम इंगलैंड की महारानी बनी।

1577 इतिहास में पहली बार बिना पीछे मुड़े सीधा चल कर अपने स्थान पर आने वाला पहला व्यक्ति था ड्रेक। तीन वर्ष लगे। 1577 से 1580 तक तीन वर्ष लगे। अज्ञात समुद्र से

5 प्रत्येक देश की प्रभुसत्ता का आदर हो।
6 जो साधन नाश पर नष्ट हो रहे हैं, वे विकास पर लगने चाहिए
7 नागरिक का बहुमुखी विकास हो।
8 वर्तमान भय का वातावरण दूर हो।
9 निरस्त्री करण करके अहिंसा की स्थापना हो।
10 मध्य देशों के मामों में महा शक्तियां हस्तक्षेप न करें।

## मार्क्स और अगल्स दोनो भूल गये थे

जब साम्यवाद का सपना देखा और सामाजिक आर्थिक व्यवस्था की कल्पना की उस एक मूल भूत तथ्य भूल गए। जन संख्या की बढ़न की प्रवृति है। और रोके तो कौन रोक और क्यों कोई मान।

जमीन सीमित है और सीमित होती जायेगी। ब्रह्माड में कहीं जमीन नहीं है। रामजी ने बस एक ही पृथ्वी बनाई थी। कोई प्रयोग करना था। सो रामजी ने कर लिया।

साम्यवाद कभी नहीं आयेगा। भारतीय कम्यूनिस्टों की पहली सभा 26 दिसम्बर 1925 में कानपुर में हुई थी।

## त्यौहार

हमारे त्यौहारों में किसी भी त्यौहार का इतिहास सम्मत नहीं है। होली कब चली, क्या चली, किसने चलाई इसका इतिहास नहीं है। दिवाली की भी यही हालत है। इतिहासिक घटना होने की यह कसौटी है कि उसका प्रमाण होना चाहिए। सबसे आधार

मूत्र बात है कि उसका काल हो। रामायण, महाभारत, होली दिवाली, दसहरा आदि सब काल्पनिक ह, कवियो की रचनायें ह। उप यासकार कहानीकारों की रचनायें हैं।

इतिहासकारों के लिए ये कथायें ग प ह Fiction ह।

बस, एक त्योहार सही है। वह इतिहासिक घटना ह। वह है बुद्ध पूर्णिमा। बुद्ध महाराज का समय 400 ई पूव के आग पीछे का ह। महाभारत का युद्ध 900 ई पूर्व मे अब माना जाने लगा है। पर इसे इतिहास का अग नही बनाया जा सकता। राम-रावण गढ़ी हुई कथा हैं। बुद्ध की मृत्यु 544 म हुई।

भारतीय इतिहास का स्वर्ण युग आधुनिक काल ह। यह युग 1757 स शुरू हुआ। बगाल से शुरू हुआ। भारत भूमि का निर्माण वर्ष 1757 ह। बगाल मे पूव स शुरू हुआ। उत्तर पश्चिम की तरफ भारत भूमि बढ़ती गई। दिल्ली पहुचने म इस एकता धारा को एक सौ वष लगे। 1757 स 1857 के बीच भारत बना। इससे पहले भारत था ही नही। मगध नामक राज्य का केवल बिहार और उत्तर प्रदेश म प्रभाव था। अशोक की भी यही सीमा थी। देश को गौरव ह अशोक महान पर। उसने दो इतिहासिक काम किए। बौद्ध धम यानि अहिंसा का प्रचार और उस समय तक के सबसे बड़े राज्य पर शांति काल की स्थापना मौर्य काल यानी बौद्ध काल और गुप्त काल यानी हिंदुकाल।

इसी प्रकार आखातीज अक्षय तृतीया नाम बहुत बड़ा ह। पर इसकी हिस्टरी नही है। इसलिए इसका कोई महत्व नहीं ह। इसी तरह राम-रावण युद्ध एक बहुत बड़ी गल्प है। गप्प ह। कौरव-पांडू आदि वश का इतिहास से कोई सम्बन्ध नहीं ह। कहानी, उप-

न्यास लिखने की प्रथा सदा से रही है। महानीकार, उपन्यासकार सदा से रहे ह।

राजस्थान बना 17 मई 1949 मे। शीत युद्ध शुरु हुआ 4 माच 1946 मे। चर्चिल ने सोवियत कम्यूनिजम के विरुद्ध भाषण दिया। द्वितीय युद्ध की समाप्ति के बाद शान्ति का दशन जन्म मा 567 ई पूव मे जब गोतम बुद्ध जन्म मे। राज्य स्तर पर शान्ति के दशन का प्रारम्भ हुआ चौथी सदी मे जब अशोक महान ने अहिंसा का सकल्प किया और अहिंसा का प्रचार किया। गोतम बुद्ध और अशोक महान प्राचीन भारत के अहिंसा के जन्मदाता बने। आधुनिक भारत मे महात्मा गाधी अहिंसा के प्रचारक बने। मध्य काल के भारत म अकबर महान ने शाति का माग दशन अपनाया। आक्रमण की नीति हिंसा का मार्ग अशोक न बद किया अकबर न अपनाया और महात्मा गाधी ने इस विश्व व्यापी बनाया।

विक्रमी सवत ईस्वी सन मे अठावन वष पुराना ह।

## स्वर्ण युग

भारत के इतिहास का स्वण युग गुप्त काल म था। उस काल म भारत मे कोई लडाई नही हुई। हष वर्धन का समय भी शान्ति का समय था। यह समय था 606 ई से 647 ई तक। हिंदु सम्राटो में हष वधन ही कारगर और बडा सम्राट था। याद रखना चाहिए अशोक बौद्ध था। चन्द्रगुप्त मौय हिंदु था।

मुसलमान का पहला हमला 712 ई मे हुआ। पर आक्रमण कारी वापिस चला गया।

हिंदु मुसलमानों का पहला साम्प्रदायिक झगडा महमूद गज़नवी ने गुजरात में सोमनाथ का मदिर तोडा। यह पहली साम्प्र-

दायिक घटना है। धर्म के नाम पर होने वाला पहला लडाई झगडा यह घटना है 991 ईस्वी।

## 1991 मे लेनिन की दुर्गति

मार्क्स और एंगल्स ने समाजवाद का दर्शन ढूंढा। लेनिन ने उसे सोवियत संघ मे सफलतापूर्वक लागू किया। स्टलिन ने उसे आकाश पर चढाया और अब समाजवाद के दुश्मनो ने समाजवाद की नगरी मोस्को मे लेनिन की मूर्ति को उखाड फेंका।

## लेनिन के मस्तिष्क का अध्ययन

लेनिन की मृत्यु जनवरी 1924 मे हुई थी। स्टैलिन के आदेश से लेनिन का मस्तिष्क अध्ययन के लिए सुरक्षित रख दिया गया। मस्तिष्क का अध्ययन नये नये आविष्कारो द्वारा आज तक हो रहा है। उस अनमोल मस्तिष्क को समाजवाद के कट्टर दुश्मनो ने फेंक मारा। आजकल सोवियत संघ का अनुशासन कैसा है। कल्पना करो। स्टेलिन का दिमाग भी वहीं है। वैज्ञानिको के दिमाग भी वही है।

1 राजस्थान नहर का उद्घाटन 27 अक्टूबर 1927 मे हुआ। जी डी रडकन के प्रयत्न से यह नहर आई थी।

2 ओलम्पिक खेल 776 ई पूर्व मे ग्रीस मे चले। खेलो का प्रारम्भ यही से होता है। सभ्यता का विकास भी यही से शुरू होता है। सन 394 में ये खेल बंद हो गए।

3 रामायण एक कवि की कल्पना है। वह एक कहानी है, समय, काल आदि का पता नही है। इसी प्रकार महाभारत एक कहानी है। इतिहास का इन घटनाओ से कोई संबन्ध नहीं है, अंग्रेजी में ऐसी कहानी को LEGEND लीजेंड कहते है।

4 लाला लाजपत राय की मृत्यु 1929 मे पुलिस की गोली से हुई।
5 संसार मे 3500 भाषायें है ।
6 शांति स्थापना का कार्यक्रम शुरू हुआ 15 जनवरी 1986 व सफलता मिली 21 नवम्बर 1985 मे, जेनेवा नगर की शिखर वार्ता मे ।
7 भारत म छापाखाना चालू हुआ 1556 म ।
8 स्टीम इ जन बना 1712 इ गलड मे ।
9 जीवन का आरम्भ हुआ छ करोड 90 लाख वर्ष पहले ।
10 ईसाइयो की सख्या 1986 म एक अरब 62 करोड ।
11 सबसे पुराना विश्वविद्यालय बना मोरोक्को मे, उत्तरी अफ्रीका 859 ई मे।
12 सबसे पुरानी सभ्यता मध्य पूर्व मे दजला और फरात नदियों के किनारे वहा आजकल जो देश है वह है मैसोपोटमिया । यह 3500 ई पूर्व की बात है । उस नगर राज्य होते थे । आबादी कम होने से जमीनो पर, प्राणियो पर कब्जा नही किया जाता था । नील नदी के मैदान म मिस्र की पहली सभ्यताओं का दर्जा है । मिस्र, मैसोपोटेमिया यूनान टर्की आस पास ही है । पूर्व म चीन की सभ्यता का जन्म स्थान है तो सभ्यता के जन्म स्थान पूर्व और पश्चिम दोनों दिशाओ म है । भारत का स्थान तीसरा है । आम भी मध्य पूर्व से ही आए थे । दजला फरात के मैदान मे ।

चाक की सवारी भी मध्य पूर्व म यानी दजला और फरात क किनारे शुरू हुई । लाठी क बाद लोहे का प्रयोग होने लगा वह भी इसी स्थान पर हुआ । कुल्हाडी सादा की कुछ चाकू खनवर आदि यहा बने । मिट्टी की पलटों पर लिखाई शुरू हुई । यह भी

यहीं से शुरू हुई । घड़े, हाँडी भी यहीं बनने लगे । कुम्हार पहला कारीगर था, लुहार दूसरा ।

संसार की जन संख्या पांच अरब है । पच्चासी करोड भारत की आबादी है । खेलों का प्रारम्भ यूनान म 1370 ई पूव मे हुआ फिर मिट गए ।

## विश्व के सात बडे औद्योगिक देश

1 अमरीका 2 जापान 3 जर्मनी 4 फ्रांस 5 इटली 6 कैनाडा 7 ब्रिटेन । सीखने की बात है कि इन नामो मे सोवियत संघ का नाम नहीं है । कारण यह है कि औद्योगिक देश नही है वहां कल कारखाने नहीं है । कच्चा माल बहुत हैं पर उसकी मशीने आदि नहीं बनती । सिविल कारीगरी नही है, हा सैनिक कारीगरी है । स्टेलिन ने सैनिक कारीगरी पर जोर दिया था । कारण यह था पश्चिमी पूजी पति देश आक्रमण की तैयारी मे थे । कम्युनिजम को उखाड फेंको, यह उनका उद्देश्य था । अब गोर्बाचेव उसे औद्योगि देश बनाना चाहता है, भाग दौड करता रहता है ।



# वस्तुगत संसार के तीन विभाग

## प्रकृति, समाज और विचार, चिंतन

विचार चिंतन होना चाहिए प्रकृति और समाज के विषय म।

## परिवार नियोजन

भारत मे आबादी बढ़ती जाएगी। मुसलमान बढाना चाहते हैं सिख भी पीछे नहीं हैं। हिंदुओ मे मतभेद है, जैसा कि सदा रहा है।

## लेबर मार्केट

जैसे वस्तुओ की मार्केट होती है वसे ही लेबर मार्केट होती है। मोल तोल म कम्पीटीशन जरूरी है।

पाकिस्तान मे साम्प्रदायिकता और क्षेत्रीयता दोनों है। शिया और सुन्नी दो वर्ग हैं। फिर सिंधी आगन्तुक लोग जो भारत से गए एक बड़ा सम्प्रदाय उत्तरी पश्चिम सीमा का है। भाषा का प्रश्न भी

हैं। पंजाबी, सिंधी, पठावरी, कश्मीरी आदि। पाकिस्तान में सैक्यूलर दल भी हैं—विशेषकर कराची और सिंध में। इंडोनेशिया भी मुसलिम देश है। वहां नौ करोड़ मुसलमान हैं। अरब देश व्यापारी वहां गए थे उन्होंने स्थानीय लोगों को मुसलमान बना दिया कसर से बचने के लिए पत्ते की सब्जी, छिलके सब्जी होनी चाहिए। यानी सब्जी का छिलका होना चाहिए। जैसे आलू का छिलका उतरना नहीं चाहिए।

सोवियत कम्यूनिस्ट पार्टी के टूटने से पहले उसकी सदस्य संख्या 22 करोड़ थी। सोवियत संघ की कुल आबादी 1988 की जुलाई में 29 करोड़ थी। पार्टी के पास करोड़ों रुपये थे। जब्त हो गए। बड़े-बड़े भवन भी जब्त हो गए। पार्टी गैर कानूनी बन गई। सोवियत संघ में कठोरता घटने से, परिश्रम में ढिलाई आई। उत्पादन कम हुआ। सामान घटा, भाव बढ़े सामान की कमी होने के कारण सब लोग लोकतन्त्र को कोसने लगे हैं।

मध्य युग के संत कवि कहा करते थे
जात पात पूछे ना कोई, हरि को भज सो हरि को हायी।

## एक साम्प्रदायिक युद्ध

दो धर्मों के बीच का युद्ध साम्प्रदायिक युद्ध कहलाता है। अंतर्राष्ट्रीय स्तर पर अब साम्प्रदायिक युद्ध समाप्त हो गए। केवल एक अपवाद है। वह है इजरायल और पलेस्टाइन के बीच में। इजरायल नाम के देश की स्थापना 1948 में हुई थी। यहूदी लोगों का एक होमलैंड बनने के लिए 1948 में एक देश बना दिया गया। यह इजरायल है। अरब जाति के मुसलमानों के बीच में इजरायल

बना। झगडे म बना और झगटा प्राज तक चल रहा ह। यह प्रदेश पश्चिम एशिया कहलाता ह। पश्चिम एशिया म छ देश ह। अरबों के देश का सिरिया ह। यह सिरिया फिलिस्तिनी युद्ध भी कहलाता है यहूदी और अरब एक दूसरे को घणा करते हैं कि 1948 से 1991 तक आपस म कभी मिले नही। बात नहीं की इस वर्ष 1991 क अक्टूबर म स्पेन की राजधानी मेडरिड में मिले। सम्मेलन में दोनों पक्षो ने हाथ नही मिलाए, मुस्कराए नहीं। इतनी गहरी नफरत, इतनी पुरानी नफरत आज की परिस्थिति मे यह गर अरवाद ह।

43 वर्ष पुराना युद्ध बेमिसाल है। यह साम्प्रदायिक बेमिसाल ह। ससार की पहली लडाई 490 ई पूर्व म हुई। यूनान और फारिस के बीच में हुई। 26 जनवरी का उत्सव मानना महत्वपूर्ण नही है। 15 अगस्त मानना महत्वपूर्ण है। उस दिन पूण स्वतन्त्र हुए थे।

1465 और 1952 के बीच राजस्थान का जाट जमीन से कटा रहा।

15 जून 1215 मे लोकतन्त्र का जन्म हुआ। ब्रिटिश सम्राट ने स्वीकार किया वह ससद के अधिकारो को मानकर उस द्वारा बनाए कानूनो पर हस्ताक्षर करेगा।

मनु महाराज–ईसा से पूर्व चौथी सदी में हुआ। उसी ने जातिया बनाई और उनके कर्तव्य बताये।

26 जनवरी 1929 में कांग्रेस ने स्वतन्त्र होने का यानी गण-तन्त्र होने का निर्णय लिया।

पहली पुस्तक छपी चीन में 1471 में।
सबसे पहले कपडा बना 4500 वर्ष पहले।

भौतिकवाद का दर्शन फ्रांस में अठारवीं सदी में बना।

युद्ध जीते नहीं जा सकते, युद्ध नहीं होने चाहिए, यह निर्णय मिलकर सम्मलन में लिया, 21 नवम्बर 1985 जेनेवा में।

बाल्मीकि ने रामायण लिखी 600 ई पूर्व म, बाल्मीकि जाति के चमार थे।

वर्तमान विचारें चालू हुई 1859 मे।
खेती चालू हुई ग्यारह हजार वर्ष पहले।
कुत्ता पालन शुरू हुआ 7700 ई पूर्व म।
भेड पालन शुरू हुआ 7200 ई पूर्व मे।

मार्क्स का जन्म 5 मई, 1818 म हुआ, मृत्यु हुई 14 मार्च, 1883 म।

'मजदूरों का अधिनायकवाद' नामक व्यवस्था का विचार मार्क्स ने स्वय ही प्रस्तुत किया था। इस विचार के कारण समाजवाद की स्थापना म बहुत सफलता मिली।

पुरानी दुनिया में तम्बाकू का पौधा नहीं था। 1492 म अमरीका ढूँढी गई। 1501 से योरप के निवासी वहां बसने लगे। तम्बाकू खाने लगे और पीने लगे। सबसे पहले पुर्तगाल और स्पेन में आई। फिर फ्रांस म आई। गोआ, डामन और डिऊ में पुर्तगाली बसने लगे और धुऐ का प्रचार करने लगे। सर्वनाशक धुआ केवल 500 वर्ष पुराना है। पुर्तगाली और अंग्रेज लाए। ज्यों अंग्रेज फलते गए, धुआ फैलता गया। अंग्रेजो ने पाइप बनाया, हमने चिलम और हुक्का बनाया। चिलम और हुक्के की हिस्टरी नहीं मिलती।

कमर से बचना हो तो धुएं से बचो, किसी आदमी का बीड़ी

सिगरेट से स्वागत करना, उसे हानि पहुचाना है।

प्रण करलो कि बीड़ी–सिगरेट किसी को नही पिलाऊगा। चुप मत रहो, गौरव के साथ बोल कर कह दो कि मैं आपको बीड़ी सिगरेट नही पिलाऊ गा। सवनाश का पहला कदम मैं नहीं उठाऊगा

## चाय

यह नुकसान नहीं करती, लाभ भी नही करती। हां, मन को राजी करती है। लाभ यह है कि चाय के नाम से थोड़ा दूध भी पेट मे चला जाता है।

## छाछ

खूब पीओ, धाप कर पीओ, पिलाओ। फीकी पीओ, नमक मिलाओ, चीनी मिलाओ।

दस लाख को मिलियन कहते हैं। एक करोड़ को दस मिलियन कहते हैं। पर भारत मे चलन हो गया है कि करोड़ को Crore कहते हैं, लाख को Lakh कहते हैं। एक–One Hundred Thousand हिंदी मे एक सौ हजार। दस करोड़–Hundred million इसके बाद की सख्या बिलियन कहलाती है जो हमारे मे नहीं आती। हमे यह जानना जरूरी है कि मिलियन Million किस कहते हैं। फिर सीखो–मिलियन–दस लाख।

सोवियत सघ की जनसख्या 1988 में 28 करोड़ थी।

चीन की जनसख्या एक अरब का पहुचने वाली है। ससार की जनसख्या 5 अरब है। भारत की जनसख्या 85 करोड़ है।

मानव जाति का जो पहला समाज बना वह कहलाता है प्रारम्भिक समूह प्रणाली–PRIMITIVE COMMUNAL SYS

TEM यह समूह दस हजार वर्ष चला। इससे पहले मनुष्य हिरणों की तरह जगल में बिना किसी व्यवस्था रीति रिवाज के रहता था। ठीक इसी तरह जैसे हिरण रहते हैं। यही से इतिहास शुरू होता है। इसमें पहले मनुष्य जानवर थे। जानवरों का इतिहास नही होता।

## इतिहास का अध्ययन हम चार भागो मे बाटते है

1 परिवार पूर्व का काल मानव इतिहास शुरू होता है। जब मानव दो परो पर चलने लगा। अगली दो टागे हाथ बन गई थी। यह समय था आज से दस लाख वर्ष पहले था।

2 परिवार काल यह काल शुरू होता है आज से 40 हजार वर्ष पहले।

3 सांमत काल जब मनुष्य अच्छी जमीन पर कब्जा करना शुरू किया यह समय शुरू होता है आज से दस हजार वर्ष पहले।

4 उत्तर सामत काल– जब राज्य बनने लगे। राजा बनने लगे। राजाओं के नीचे भूमि पति बनने लगे। फिर छोटे भूमि पति बनने लगे। किसान वर्ग का उदय हुआ आक्रमण होने लगे। सेनायें होने लगी।

विद्यायें बढने लगी। विज्ञान उदय हुआ प्रकृति पर नियन्त्रण होने लगा, आविष्कार होने लगे मशीन बनी।

1 पूंजीवाद इंग्लैंड मे शुरू हुआ 1760 मे जब यहा पहला कारखाना खुला और मशीन से चलने लगा।

2 सांमतवाद शुरू हुआ जब राजा होने लगे। बडा बादशाह था। बादशाह के नीचे छोटे राजा। राजाओं के नीचे जमीदार।

जमीदारो ने कौचे किसान ।

3 प्रारम्भिक समाज–Primitive Society परिवार बढते गये।

समाज वनने लगा पीढिया वनने लगी । गोत्र बनन लग ।

4 समाजवाद–जसा सोवियत सघ मे है ।

स माजिक आर्थिक न्याय के सिद्धात का प्रारम्भ हुआ टोमस मूर स वह 1478 से 1535 के समय मे या । दूसरा व्यक्ति है टोमासो कपानेल जो 1568 से 1639 के बीच था । ईसा से 3500 वप पहले मिश्र म वर्ग उन गए । ईसा से 3500 वप मिश्र में युद्ध होा लग गए थे । प्राचीन मे धरती, सोना और दास ये तीन चीज सम्पत्ति मानी जाती थी ।

पावक, वैरी, रोग रिण,
सपने ही राखिए नाहि ।
ये थोडे हू बढई पुनि,
महा यतन सू जाहि ।

ये पक्तिया मैंने 1926 में कठस्थ की थी । परन्तु मैंने इन्हें काम में नही ली । मेरा पुत्र सज्जन कुमार अप्रेल और मई, 1991 में दो महीने बिमार पडा रहा । मैं उग होस्पीटल नही ले गया । वह दा जून 1991 के दिन चल वसा । यह 'लापरवाही मैंने कसे की क्यो की, मैं रात दिन आंसू भरता हू । उसकी मा नारायणी देवी की क्या हालत ह, वणन से वाहर है ।

## बडे लोग

वह दुर सिहजी–जाट समाज के पहले सेवकों में है । उन्होंने 1917 मे जाट स्कूल सगरिया की स्थापना की । बीमार हो जाने के क रण वे वृद्धावस्था स पहले ही चले गए । उनका देहात । जून

1924 में हुआ था। उनके जीवन का यह अंतिम दिन हर वर्ष याद किया जाना चाहिए।

राष्ट्रीय झंडों का रिवाज 1219 में पड़ा। डेनमार्क ने बनाया था। 1339 स्वीजरलैंड ने बनाया।

प्रतिरक्षा के लिए पहली दिवार 271 ई पूर्व चीन में बनी। इस दिवार के बनने मे 15 वर्ष लगे। यह भी जानने की बात है कि यह दिवार आज भी कायम है। चीन की सभ्यता पहली तीन सभ्यताओं में है। मिश्र, इराक और चीन, ये सभ्यताओं के पीछे क्या कारण है, इसका अध्ययन आज तक नहीं है। मिश्र और यूनान तो पास पास है। पर चीन तो इन दोनों स्थानों से हजारों किलो-मीटर दूर है। एक पूर्व में है, दूसरे दो पश्चिम में हैं। इतिहास में यह भी रहस्य है कि आर्य लोग कहां से आए? वापिस क्यों नहीं गए? यह भी रहस्य है कि संस्कृत भाषा किसने बनाई और कब बनाई। वेद किसी विचित्र विद्या किसने और कब बनाई।



## भारत-भ्रमण

सन् 1921 में मैं भारत भ्रमण पर निकला। रोटी कपड़ा और मकान की तलाश में निकला। उस समय 1920 के लिए जो नयी चीज थी वह थी कि रोटी कपड़ा और मकान के साथ विद्या भी प्राप्त हो। और 1926 में मुझे ये सब चीजें मिल गईं। तब मैंने कहा

> रोटी कपड़ा और मकान,
> संग में हो विद्या का दान,
> देख डाला देश तमाम,
> आया न कहीं मेरा काम
> बहादुरसिंह का करूं गुणगान
> सचमुच था वह मनुष्य महान।

बहादुरसिंहजी ने 1917 में संगरिया कस्बे में स्कूल खोला। जिसका नाम जाट स्कूल था।

### संयोगवश

सब रचना संयोग वश हुई। मूल रचना संयोग वश हुई मिट्टी

पानी और हवा ये तीनो चीजें संयोग वश हुई । सूरज इन तीनों चीजों से बना है । संयोग हुआ कि सूरज का एक टुकड़ा टूटा । वह टुकड़ा आगका चक्कर लगाता रहा । उसे जहां अनुकूल स्थान मिला वह सूरज का टुकड़ा रुक गया । अनुकूल तापक्रम में यहां टुकड़ा धीरे-धीरे ठंडा होने लगा । मिट्टी सिकुड़ने लगी, क्योंकि हवा अलग हो गई । मिट्टी के सिकुड़ने से पहाड़, मैदान और सागर बन गए । उसके बाद सूरज में से कोई और टुकड़ा नहीं टूटा । यह अनुकूल वातावरण यहीं ही सीमित स्थान पर है । यह सीमित स्थान अब भर रहा है । मनुष्यों से भर रहा है । असीम ब्रह्माण्ड में हवा सीमित है, पानी सीमित है, मिट्टी सीमित है । नाना प्रकार के जीवों की सृष्टि की प्रवृति है । पशु-पक्षी और मनुष्य । मुख्य समस्या मनुष्य वृद्धि की है । पशु, पक्षी का बढ़ना या न बढ़ना मनुष्य के हाथ में है

हमारी पृथ्वी पर पांच महाद्वीप है और पांच ही सागर हैं । दो महाद्वीप पुराने हैं और इनकी सीमाएं मिलती है । एशिया की पश्चिम सीमा और योरप की पश्चिमी सीमा मिलती हैं । परिभाषा की दृष्टि से दोनों महाद्वीप एक ही महाद्वीप बनते है । परन्तु दोनो महाद्वीपों एक बहुत है । इसलिए इन्हें दो महाद्वीप माना गया है । एशिया और योरप सीमा जाट है । तीसरा और चौथा महाद्वीप ढूंढ गए पन्द्रवी सदी के अंत में । 1498 में कोलम्बस ने ढूंढे चौथा महाद्वीप आस्ट्रेलिया 1793 में ढूंढा गया । पांचवा महाद्वीप अफ्रीका की जानकारी तो थी पर यह जानकारी केवल किनारों तक ही सीमित थी पन्द्रवी और सोलहवी सदी में धीरे-धीरे भीतर जाने लगे लोग ।

पानी, हवा और तापक्रम—ये तीन चीजें केवल हमारी छोटी एक मात्र पृथ्वी पर है । जलवायु के अनुसार हमारी पृथ्वी के तीन भाग है । उष्ण शीतोष्ण और शीत आखिरी भाग जन शून्य हैं ।

पहला भाग पिछड़ा हुआ है। केवल शीतोष्ण कटिबंध पर विश्व की जनता बसी हुई है। यह शीतोष्ण कटिबंध एक दिन जन संख्या के भार से जरूर दबेगा। बचने का एक ही उपाय है कि कोई कठोर नियम बनाया और कठोरता से उसका पालन करवाया जाए। तभी कठोर प्रशासन कायम होगा।

साम्राज्यवाद और कम्यूनिज्म दोनों अभिव्यक्तियां रूढ़िवादिता बन गई थी। पर वस्तु स्थिति यह थी कि न कहीं साम्राज्यवाद है और न कहीं कम्यूनिज्म है। साम्राज्यवाद भूत मात्र रह गया है। कम्यूनिज्म की स्थापना की कोरी कल्पना है।

याद रखो–मनुष्य परिवार के लिए काम करता है करता रहेगा। समाज के लिए नहीं करेगा। स्टेलिन और लेनिन जैसे अकेले प्रशासक नहीं होंगे।



# बीकानेर के कम्यूनिस्ट

शोकत उस्मानी 1921 म स्वतन्त्रता संग्राम मे हिस्सा लिया। पेशावर षड्यन्त्र केस मे कैद हुए 1924 म पार्टी के प्रथम आंदोलन मे हिस्सा लिया। कैद हुए यह आंदोलन कानपुर मे हुआ था 1928 म मेरठ षड्यंत्र केस मे कैद हुए। 1923 म लेनिन से मिले अफ-गानिस्तान होते हुए तुर्की के रास्ते छुपकर गए थे। उसी वर्ष टर्की के क्रांतिकारी नेता और तुर्की के प्रेजीडेंट कमाल पाशा से मिले थे। ध्यान देने की बात है कि हमारा आंदोलन एक मुसलमान ने शुरू किया था आज यह स्थिति है कि एक भी मुसलमान पार्टी का सदस्य नही हैं।

मदन अजमानी–कोमरेड मदन अजमानी की स्मृति में हमने अपने पार्टी भवन का नाम रखा हैं। मदन अजमानी डियूटी पर मारे गए थे। पलाना में कोयले के मजदूरों की सभा मे अध्यक्षता करने और मुख्य अतिथि की हैसियत से गए थे। लौटते समय गाडी का एक्सीडेंट हो गया था यह 1953 की घटना हैं।

# बीकानेर क्षेत्र के बड़े आदमी

चौधरी पोकर रामजी—एक भूमिहीन गृह हीन, ठेला धकेलने वाला जाट 1931 में भारत का दूसरा लखपति बना था। जो उस समय दावेदार मेहर छाजूराम कहलाते थे। 1931 में एक दिन की बात है बीकानेर रेलवे का जनरल मैनेजर पार साहब रेल की पटरी का निरीक्षण के लिए निकले। सुजानगढ़ से P.W.I. का ठेला Trolley रतनगढ़ की तरफ आ रहा था। रतनगढ़ पहुचने पर, साहब ने ट्रोली धकेलने वालों से परिचय पूछा। पोकरजी से भी पूछा। साहब जाट जाति के नाम से खुश होते थे। पोकरजी दूसरे ही दिन बीकानेर में पार साहब से मिले रेलवे कामों का उन्हें ठेकेदार बना दिया। बस पोकरजी बन गए पोकर ठेकेदार। कुछ ही महीनों में लखपति बन गए। बीकानेर में उस घर में रहने लगे जहां आजकल अमरनाथजी कश्यप रहते हैं। वह घर आज भी वैसा ही है जैसा 1931 में था लकड़ी की छत है लकड़ी वही है जो पोकर ने रखवाई थी। यह जगह मुझे इतनी प्यारी है कि मैंने भी अपना मकान उन्हीं के मकान

के पास बनाया है। बस्ती का नाम है पोकर क्वाटर्स। उस वक्त जो कुछ कमाई हुई वह उन्होंने परमार्थ पर लगाई। जाति सेवा में लगाई। यह कहना ज्यादा ठीक होगा कि दुखी जाटों की सेवा में, उनका दुख दूर करने में लगाई।

उस समय का जाट भूमिहीन था, फोग की लकड़ी बेच कर गुजारा करते थे। रात भर चल कर सवेरे बीकानेर पहुंचते थे। चिल्लाने लगते लादा लेलो, लादा लेलो। ऊंट दुखी, जाट दुखी। दोपहर हो जाता, शाम हो जाती थी। लादा नहीं बिकता था। 1931 का वह जमाना मंदी का था, भाव गिर गए थे।

पोकरजी दुखी थे, उन्होंने जाट धर्मशाला बनाई।

लादो लादे वाला को कतारिया कहते थे। लादे वालों की कतार रात को गावों से चलती थी। वह कतार बीकानेर की गलियों में फिरती थी, लादा लेलो, लादा आ।

पोकरजी ने यह कतारियां धर्मशाला स्थापित की 1931 में।

1947 में लोकतंत्र की लहर बीकानेर में भी चली, चौधरी कुम्भारामजी, चौधरी छागारामजी और मैं, हम तीनों ने इसे छात्रावास बनाया। मैं इस छात्रावास का प्रबन्धकर्ता हो गया। उसी में रहने लगा। 1947 से 1961 तक छात्रावास में ही रहा। फिर पोकरजी की बस्ती में पोकर क्वाटर्स में आ गया।

ये थे भारत के दूसरे जाट लखपति, और बहादुर सिंहजी के बाद दूसरे विद्या प्रचारक।

पोकरजी का गोद लिया बेटा रामनाथजी गंगानगर जिले में महरी जमीन का मालिक है।

पोकरजी को देखने से ऐसा लगता था कि इनके पास न रोटी

है, न कपडा है, न निवास है। और इनकी जानकारी भी बहुत कम हैं। पर वे थे महा मानव, कहना चाहिए जाट जाति का एक आदर्श मोडल Model मेरे तीखे स्वभाव को सह लेते थे, मुझे घर पर ठहराते थे। समय समय पर रुपया देते थे। मेरी इच्छा के अनुसार भोजन तयार करवाते थे। खीर बनवाते थे। और मैं मेरे पास क्या था। आप पाठक जानते हैं मेरे पास क्या था।

पोकरजी की तुलना किसी दूसरे आदमी से नही जा सकती। उनका स्वभाव, उनकी सहनशीलता उनका पहनावा, उनका बोलना क्रोध कभी नही, ऊ ची आवाज कभी नही, मूड का बदलाव कभी नहीं सदा एक मूड, एक ध्वनि स्वर, एक चाल, कभी जल्दबाजी नही कभी ताकी दी नहीं। घमड अभिमान नही, सारी उमर शरीर हल्का फक सा रहा। हमेशा धोती कमीज, कोट नही, बनियान नही स्वेटर नही, और सुनो एक ही कमीज था धोकर उसी को पहनते थे।

## मित्रो के नाम

1 कानदान 2 लक्ष्मीदान 3 चतरसिंह

रिक्तारामजी—नोखा पचायत समिति के भूतपूर्व अध्यक्ष, जन नेता सादगी मे आदर्श व्यक्ति।

स्वामी सागरनाथजी—सच्चे, सादे और सरल स्वभाव के स्वामी ग्रामीण जन नेता।



# बीकानेर के प्रमुख व्यक्ति

दाऊदयालसिंह–बीकानेर के प्रथम कम्युनिस्ट सांसद (लोकसभा)

पूर्व महाराजा करणीसिंह–पूर्व महाराजा जो बहुत बड़े बहुमत से लोक सभा के सदस्य बने। इनकी विशेषता यह रही है कि इनमें बड़प्पन का अहंकार नहीं था।

चुन्नीलाल इन्दलिया–बीकानेर जिले के महत्वपूर्ण किसान नेता हैं और विधान सभा के सदस्य हैं।

श्री गिरधारीलाल भोबिया–लोकप्रिय नेता हैं आप शुरू से ही किसान वर्ग से जुड़े रहे। बीकानेर जिला किसान सभा के अध्यक्ष रहे। किसानों की समस्याओं को लेकर कई आन्दोलन किये। नोखा मगरा विधान सभा क्षेत्र से विधायक चुने गये। राजस्थान विधान सभा में किसान हित के लिए आवाज बुलन्द की। बाद के वर्षों में सहकारी आन्दोलन में भाग लेकर बीकानेर जिला ऊन सहकारी समिति का गठन किया। नोखा, लूनकरणसर एवं बीकानेर मार्केटिंग सहकारी समितियों का गठन किया। किसान छात्रावास के अध्यक्ष

रहे। बीकानर जिला परिषद के चुनाव मे प्रमुख चुने गए। लगातार तेरह वर्षो तक बीकानेर जिला परिषद के प्रमुख रहे। कृषि क्षेत्र मे कार्यरत होकर गाव म कुआ खुदवाकर कुए से खेती शुरू की आज सकडो कुए नोखा तहसील मे खुद रहे हैं। तहसील के लोगो को यह रास्ता भी स्वय करके दिया है। बीकानेर शहर से इनके एक मात्र सहयोगी शिवरतन डावा रहे हैं। आज भी साथ देखे जा सकते हैं। श्री भोबिया प्रगतिशील विचारक ह एव मिलनसार व्यक्तित्व के धनी ह। आज भी उमूल डेयरी एव डेयरी फेडरेशन के अध्यक्ष ह।

कोमरेड गिरधारी लाल–सदा स ही कम्यूनिस्ट ह। सदा से ही सेक्यूलरवादी हैं। सदा से निष्ठावान ह। कम्यूनिस्ट होने के साथ साथ सामाजिक कार्यकर्ता ह। नागरी भडार के विकास म आपका बहुत बडा सहयोग ह। राज्य स्तर की कार्यकारिणी के आप सदा से ही सदस्य रहे ह। सावजनिक सभाओ मे अच्छा भाषण कर्त्ता हैं हर मौसम कुर्ता पाजामा म रहत हैं। सादा जामा पदन करते ह। कभी अडते नही, घमन्ड नाम की चीज नहीं महत्वाकाक्षा इनके स्व–भाव में कभी नहीं रही। पार्टी क्षेत्र में, समाज क्षेत्र मे गिरधारी लालजी एक आदर्श मानव आदश कायकर्ता और आदश साम्य–वादी ह। 1981 स वे नागरी भडार के अध्यक्ष हैं।

कोमरेड शिवकिशन–1991 मे जिला सेक्रेटरी हैं। राजस्थान की कार्यकारिणी के सदस्य ह। 1956 स 1982 तक रेलवे म नौकरी की। सेवा मे साथी मजदूरो का सगठन किया। ऐच्छिक रिटायरमेंट लिया जिससे कि पूरा समय पार्टी के कामो मे लगा सकें। सभाओ म अच्छे भाषण देते हैं। विशेष बात यह ह कि आज भी मजदूर नेता ह। 1983 मे सात महीने सोवियत सघ म रहे।

1960 मे रेलवे हड़ताल म पूरा भाग लिया। डिसमिस हुए फिर नौकरी में ले लिए गए। राजीपे की शर्तो के अनुसार लिए गए।

श्रीगोपाल जोशी–प्रगतिशील विचारों से ओत पात, बीकानेर नगर के पूर्व विधायक प्रगतिशील युवक सम्मेलन क वर्षों पूव स्वागत अध्यक्ष रहे। रूस यात्रा करके आए। अच्छे वक्ता व कई विषयों क ज्ञाता। सभी से सामान्य भाव मिलते हैं, घमड से कोसो दूर हैं। मृदुल स्वभाव आकर्षक व्यक्तित्व के धनी।

कर्नल मोहनसिंह–बड़े अफसर हैं। भूमिपति हैं। फिर कम्यूनिस्ट नता हैं, सक्रिय और गतिशील है।

हरिराम चौधरी–नागौर निवासी, बीकानेर मे डूगर कालेज के छात्र थे। छात्रों में प्रगतिशील और वाम पथ का प्रचार किया। भारतीय कम्यूनिस्ट पार्टी के लिए धन भेजा करते थे। जन सभा बुला कर उसे सफलता पूवक सबोधित करते थे।

शौकत उस्मानी भारतीय स्तर पर भारतीय कम्यूनिस्ट पार्टी की स्थापना म बहुत बडी भागीदारी थी। सोवियत सघ और अरब देशो का दौरा किया। जन मुक्ति सघर्षो म सक्रिय भाग लिया।

कुम्भारामआर्य–भूतपूर्व बीकानेर स्टेट की नौकरी म रहते हुए भी जन जागृति मे सक्रिय थे। उस समय के महाराजा ने जनता सरकार बनाई। उसम कुम्भारामजी मिनिस्टर थे। बाद म राजस्थान स्तर पर भी मिनिस्टर रहे। अस्सी से ऊपर की उमर मे होते हुए भी आज भी सक्रिय नेता हैं।

प्रोफेसर केदार–भूतपूर्व बीकानेर राज्य में सक्रिय नेता थे। राजस्थान बनने पर राजस्थान स्तर पर मिनिस्टर रहे। समाज सेवा म इतने सक्रिय रहे कि इन्होंने विवाह नहीं किया। सेवा क क्षेत्र म बहुत सदाचारी और एक आदर्श ब्रह्मचारी रहे।

मनोहर मिस्त्री–बीकानर स्तर पर ग्रौर राजस्थान म पिछडी जातियो क उत्थान मे बहुत योगदान रहा।

मुरलीधर व्यास–बीकानेर स्टेट के समय से ही एर बहुत ही जनप्रिय नेता थे। सरकारी नौकरी छोड कर समाज सेवा मे लगे। सेवा भाव की लगन से प्रेरित होकर उन्होंने नौकरी छोडी। सभाओं मे भीड बहुत बडी हो जाया करती, जब वे बोलते थे।

स्वामी सागरलायजी–बहुत ही सरल स्वभाव, सदाचारी जन सेवक हैं। किसानो में बहुत माननीय हैं।

दुर्गाराम–कालू निवासी, पुराने नेता, छात्र जीवन से पार्टी के कार्यकर्त्ता रहे।

चौधरी तारावन्दजी पुलिस अधीक्षक–आटों मे पहले एम पी थे। इनको हमेशा जो कार्य सौपा जाता था, वह जान जोखम का होता था। अत मे ये डाकुओ के साथ मुठभेड मे ही मारे गए। मृत्यु सदिग्ध अवस्था मे हुई।

धर्मवीर चौधरी–ताराचन्दजी के सुपुत्र बहादुर आदमी का लडका बेटा। भारतीय सेवा के अफसर हैं कलेक्टर थे। पर अब जयपुर मे किसी कार्यालय के हैड हैं।

इब्राहीमजी–अवकाश प्राप्त तहसीलदार गगाशहर रोड बीकानेर

श्रीगाबिन्दलाल व्यास–आकर्षक व्यक्तित्व के धनी प्रगतिशील विचारक, लेखक शिक्षा विद्, मूक सेवक, विद्यालय निरीक्षक पद से राजकीय सेवा से अवकाश।



# विश्व शाति का रक्षक अटम बम्ब कहा और कब जन्मा

जब से युद्ध होने लगे, तभी स शांति की बातें होने लगी। पर सफलता नहीं मिली। विरोधी को हरा कर जीतने की इच्छा इतनी प्रबल होती है कि उसे न्याया नहीं जा सकता। सेना और सनिक की मनोवृति युद्ध करन के लिए इतनी जोरो स तैयार करनी जाती है कि बस युद्ध हो तो ही जीवन सफल है। सिपाहियो का और अफसरों क प्रामोशन होते हैं।

परन्तु हथियारों के हथियार अटम बम्ब का जन्म अमरीका म यू एस ए म ही गया। 16 जुलाई 1945 की बात है। पांच बजे कर 29 मिनट और 45 सकेंड पर इस महा विभूति का जन्म हुआ 5 अगस्त 1945 म इसने अपना कर्तव्य दिखाया। जापान क नगरों हिरोशिमा और नागासाकी पर ये बम्ब डाल दिए गए। यहा कुछ भी नहीं बचा। जापान ने हाथ जोड दिए। वर्षों का काम एक

मिनट मे हो गया। जर्मनी, और इटली धुरी राष्ट्र कहलाते थे। जमीन धुरी पर घूमती है। विश्व समाज उस धुरी पर घूमने लगा जो धुरी राष्ट्रों ने निर्मित की। परन्तु अटम बम्ब ने धुरी तोड़ दिया।

अटम बम्ब को गिराने का समय और दिनांक सोच समझ कर रखा गया। उस दिन और उस समय अमरीका, ब्रिटेन, फ्रांस और सोवियत संघ की मीटिंग चल रही थी। मीटिंग में वे स्टलिन के चेहरे, व्यवहार, बर्ताव से वे जानना चाहते थे वह उदास हुआ कि नहीं। स्टेलिन के चेहरे पर कोई नया भाव नहीं देखा गया। स्टेलिन के साथी देख जान गए कि यथा नाम तथा गुण स्टेलिन वास्तव में स्टील था।

घर आकर स्टेलिन ने अपने वैज्ञानिकों को आदेश दिया कि एक महीने के भीतर अटम बम्ब बन जाना चाहिए। आदेश का पालन हुआ और लगभग एक महीने में सोवियत संघ का बम्ब तयार हो गया। आज यह विश्व पंचायत के पांचों सदस्यों के पास है। सुरक्षा परिषद के पांचों सदस्यों के पास है। दूसरे मतभेद होते हुए भी इस बात में पांचों पंच सहमत हैं कि बम्ब का भेद खोला न जाए।

1 अमरीका ने 16 जुलाई 1943 में बनाया।
2 सोवियत संघ ने 29 अगस्त 1945 में बनाया।
3 ब्रिटेन ने 2 अक्टूबर 1952 में बनाया।
4 फ्रांस ने 13 अक्टूबर 1960 में बनाया।
5 चीन ने 16 अक्टूबर 1964 में बनाया।

ये पांचों पंच सुरक्षा परिषद के सदस्य हैं।

## सेक्यूलरवाद

सेक्यूलरवाद की विचार धारा एक मुस्लिम देश में चालू हुई।

टर्की के प्रशासक कमाल पाशा ने 1923 में इस विचार को अपने देश में चालू किया। इसके बाद मिस्र यानी इजीपट ने इस विचार को अपनाया। ये दोनों ही मुस्लिम देश हैं। मिस्र के प्रशासक नासिर ने इसे 1984 में अपने देश में प्रचलित किया।

असीम अंतरिक्ष में ऑक्सीजन नाम की गैस केवल धरती पर ही है। दूसरी जगह कहीं नहीं है। और समझने लायक बात यह है कि रामजी ने इस हवा को हुक्म दे रखा है कि यह हवा सात किलोमीटर से अधिक ऊंचाई पर नहीं जायेगी। इस आदेश का कारण यह है कि अधिक ऊंचाई पर जाने के बाद यह हवा फिर इस धरती पर नहीं आएगी।

तन ढकने का रिवाज शुरू हुआ 4500 ई. पूर्व में।

प्रकृति और समाज को समझने की विद्या चालू हुई 1859 में डारविन इस विद्या के खोज करता थे।

स्टेलिन को धोखा देकर हिटलर ने सोवियत संघ पर हमला कर दिया। विश्व विजय की अभिलाषा रखने वाले हिटलर ने अपनी प्रेमिका के साथ बर्लिन के रसोईघर में आत्महत्या की।



## बुढापा

डाक्टर जे डी पाठक बुढापे के विषय मे लिखते हैं, "यह समय ऐसा है जब हमारी सारी कोशिकायें और टिस्सू बूढे हो जाते हैं।" दिमाग को ओक्सीजन भरा रक्त नही मिलता है। इसलिये हमारी स्मरण शक्ति, हमारा बर्ताव, व्यवहार और हमारी बुद्धि असफल हो जाती है। ओक्सीजन भरा रक्त न मिलने से ये तीन अ ग बेकार हो जाते हैं स्मरण शक्ति, व्यवहार और बुद्धि सब अ ग, प्रत्यग, शिथिल हो जाते हैं। पाचन शक्ति घट जाती है। शरीर का तापक्रम घट जाता है। सक्षेप मे कहना चाहिए कि मनुष्य का जीवन स्तर गिर जाता है।

तो क्या कोई ऐसी व्यवस्था, प्रक्रिया है जिससे इस उतरती प्रक्रिया को कुछ समय के लिए रोका जा सके ? हां, है। सब जानते हैं पर इस प्रक्रिया का सहारा कोई कोई ही लेते हैं। यह क्या प्रक्रिया है ? वह है कसरत, व्यायाम है, और साथ साथ है हवा AIR हवा मे आक्सीजन की मात्रा पूरी हो। यह पूरी प्रक्रिया तो

किसी गुरू से ही सीखी जा सकती है। पर मोटे रूप से सभी जानते हैं कि हवा साफ हो। साफ हवा आजकल कहाँ मिलती है यह भी गुरू से ही सीखो। पर यह याद रखो की बात है कि यह हवा उन्हें नहीं मिलती जो प्रात सांय पुरानी आदत से, प्रक्रिया के अनुसार घूमने निकल जाते हैं।

डोक्टर जे डी पाठक 1973 बोम्बे हास्पीटल के मेडिकल रिसर्च केन्द्र के डाइरेक्टर हैं। यह केन्द्र वृद्धावस्था के विषय में खोज कर रहा है। व्यायाम करने से ये सारी इन्द्रियां सक्रिय हो हो जाती हैं।

## सोना

आदिम मनुष्य को भी सोना प्यारा था। ईसा पूर्व की पन्द्रहवीं सदी में मिश्र देश में सोने के बदले में अन्य चीजें लेते थे।

ससार के 166 राज्यों के 36 हजार टन सोना है। सरकारी खजानें में है। गहनें आदि आभूषण अलग है। अनुमान है कि गहने आदि में 21 हजार टन सोना लगा है।

## स्वीजर लैंड

ससार में 166 देश हैं और एक स्वीजर लैण्ड है। यह निराला यों है कि वह राष्ट्र सघ का सदस्य नहीं है। वह न राव का है न रंक का है। उसने कभी युद्ध नहीं किया। बड़े नेता बड़े सरकारी अफसर, बड़े धनी सेठ-श्रेष्ठ अपना धन स्वीजर लैण्ड में रखते हैं। स्वीजर लैण्ड सोने से पीला है।

यौरप म एक दश है स्वीजर लैण्ड। पहाड़ो पर है। उस पर कभी विदेशी आक्रमण नही हुआ उस पर सब देश भरोसा करते हैं। सब कुछ गुप्त रखा जाता है। बादशाहो, नताओ का देश निकाला हो जाता है। ऐसे धनी लोग स्वीजर लैंड म जमा धन पर यानी सोने पर जीते हैं।

याद रखने की बात है कि सोवियत सघ का सोना स्वीजर लण्ड म जमा रहा है। अब सोवियत सघ खण्डित हो रहा है। विश्व जानने को इच्छुक है कि सोना किसके पास जमा है।

अन्य चीजो की तरह सोने की कीमत भी मांग और पूर्ति से निश्चित होती है।

## भारतीय मुसलमान

सडक पर चलने मुसलमान को देखकर आप बता देंगे कि यह मुसलमान है। बहुत से मुसलमान ऐसे भी हैं जिन्हे देखकर आप नही बता सकते कि यह हिन्दु है या मुसलमान है। दोनों म क्या अन्तर है? यह अन्तर क्या मुसलमान पने में कभी दिखता है? क्या भारतीय पन मे कभी दिखाता? सडक चलते हिन्दुओं को आप बता सकते हो कि यह हिन्दु है। क्या पहचान है गले मे जनऊ माथे पर टीका धोती की एक लाग खुली, सिर पर लम्बी चोटी होगी। यह सब चीजें न होने पर आप किस तरह पहचानेंगे कि हिन्दु है या मुसलमान।



# छठा महाद्वीप इंडोनेशिया

एशिया, अफ्रिका, दो अमरीका, आस्ट्रेलिया और इंडोनेशिया ये छ महाद्वीप हैं। इंडोनेशिया भी एक महाद्वीप यह बात बहुत कम लोग जानते हैं। दुनिया की पाच अरब की जनसख्या मे इंडोनेशिया की बीस करोड की जन सख्या है। पांचों महाद्वीपों से दूसरा हिन्द महासागर के दक्षिण मे यह छठा महाद्वीप स्थित है। जनसख्या के अनुसार यह पाचवां सबसे बड़ा भूखण्ड है भूभाग है। मुख्य निर्यात तेल और गैस रहे हैं, पर अब यह खुद ही औद्योगिक देश बन गया है। इस छठे महाद्वीप मे तेरह हजार द्वीप हैं। यह द्वीपों का महाद्वीप है।

कोलम्बस ने 1498 मे अमरीका ढूंढी
डारविन ने 1859 मे विद्याय ढूंढी
भारतीय उपमहाद्वीप की स्थापना और भारत मे
मान विज्ञान की स्थापना हुई 1757 मे

जिस युद्ध से यह निर्णय निकला वह था पलासी युद्ध
भारत की राजधानी कलकत्ता रही 1911 तक
दिल्ली भारत की राजधानी बनी 1911 मे
मार्क्स का समय था 1818 से 1883
अ गल्स का समय 1820 से 1895
मार्क्स का जन्म 5 मई 1818
अ गल्स जन्म 28 नवम्बर 1820, मृत्यु 5 अगस्त 1895
मार्क्स 5 मई 1818 से 14 मार्च 1883
अंतिम लड़ाई जपान से हुई 1 सितम्बर 1945 मे

जापानी सेना को सोवियत सेना ने मिस्सूरी नामक जहाज पर हस्ताक्षर हुए थे। सोवियत और जापान के बीच संधि हुई।

## जाट स्कूल की स्थापना

जाट अ ग्रो संस्कृत मिडिल स्कूल की स्थापना 9 अगस्त 1917 म हुई। संस्थापक का नाम था चौधरी बहादुरसिंहजी भोमिया। वे कुछ दिन बीकानेर की पदन सना मे रहे थे। ठाकुर शाही से मेल मिलाप यथोचित न होने क कारण उन्होने जाटो को ऊचा उठाने का संकल्प किया जाट स्कूल की स्थापना की।

स्कूल टूटन की स्थिति मे हो गया तो सनातनों ने स्वामी केशवानन्द महाराज को 1932 मे आमन्त्रित किया। स्वामीजी ने इस काम को सफलता से संभाला।

स्वामीजी का अन्तकाल 12 सितम्बर 1973 म हुआ सर छाजूरामजी, सर छोटूरामजी आदि ने इसे सब तरह की सहायता दी। जाट शिक्षा के क्षेत्र मे यह स्कूल पहली संस्था थी।

नोट—चौधरी बहादुरसिंहजी का अ तकाल 1 जून 1924 को हुआ

# 1757 मे आधुनिकता की स्थापना

## पराधीनता से सुख-समृद्धि और राष्ट्रीयता मिली।

1 भारत के इतिहास म पहलीबार भारत निर्माण की नींव पड़ी। भारत की राजधानी कलकत्ता बना। 1911 तक कलकत्ता ही भारत की राजधानी रहा। 1911 मे दिल्ली को भारत की राजधानी बनाया गया।

2 भारत के इतिहास म पहली बार एक भाषा की स्थापना हुई जिसने भारत को एक राष्ट्र के रूप मे बनने मे एक नींव का काम किया। इससे पहले भारत था ही नही। मुगल भी इतना बड़ा भारत नही बना पाए थे। इससे पहले अशोक का साम्राज्य भी आज के भारत के बराबर नहीं था)

3 आधुनिक विद्याओं का आरम्भ ही यही से हुआ था फिजिक्स, कैमीस्ट्री, बायोलोजी, इंजनियरिंग, मडिक्स इतिहास भूगोल आदि की पढ़ाई यहीं से शुरू हुई।

4 भारत को पहली एक राष्ट्र बनाने आधुनिक विधायें चालू करने में अंग्रेजी राज की देन है।

5 अंग्रेजी राज एक बहुत बड़ा वरदान रहा।

1 लोहे को पिघालने का कारखाना 1815 मे मद्रास मे खुला।

2 रुई को कातने का कारखाना 1818 में कलकत्ते मे खुला।

3 बिहार के रानीगंज में कोयले की खान 1820 में खोदी गई।

4 1823 में कोफी का पौधा उगाया गया।

5 1854 में जूट के कारखाने व सन के कारखाने बने।

6 1900 में रबड़ के पौधे उगाए जाने लगे।

7 सीमेंट का कारखाना मद्रास म 1904 में खोला गया।

जो आज भी चल रहे हैं।

1 बाम्बे स्पिनिंग और विविंग 1854

2 बंगाल आईरन वर्क्स 1854

3 रैली पेपर मिल्स 1870

4 टाटा आइरन एण्ड स्टील 1907

5 1951 से पंचवर्षीय योजनायें बनने लगी

जैसे बंगाल की खाडी से मानसून हवायें उठती हैं और सारे उत्तरी भारत को हरा भरा और सुखी समृद्ध बनाती हैं वसे बंगाल की खाडी से 1757 में आधुनिक विधायें और विश्व धारायें उठी जिन्होंने भारत को आधुनिक ज्ञान-विज्ञान का केन्द्र बनाया।

भारत में रेल 1853 में बम्बई से एक छोटे से कस्बे तक चली भारत में पांच करोड़ भेडें हैं। 1990 में पाच करोड़ किलोग्राम ऊन का उत्पादन हुआ। मांग साढे पांच करोड़ किलोग्राम की है।



# इडिया अर्थात् भारत

## INDIA that is BHARAT

इन शब्दों की उत्पत्ति बहुत ही कम लोग जानते हैं। हमारा संविधान इन्हीं शब्दों से प्रारम्भ होता है। तीन वर्ष के विवाद के बाद भारत शब्द ढूंढा गया और अपनाया गया। भारत कौन था, क्या था, कब था, यह तो मैं भी भूल गया। पर इतना याद है कि तीन वर्ष के विवाद के बाद ये शब्द अपनाये गये। 'भारत' शब्द गढा गया 1950 मे। 'इंडिया' शब्द गढा गया 1857 मे।

वर्तमान भारत भूमि, हमारी मातृ भूमि भारत का जन्म हुआ 1757 मे। जन्म स्थली है कलकत्ता। कलकत्ता एक छोटा सा गाव था। कहना चाहिए एक छोटी सी ढाणी थी, एक छोटी सी बस्ती थी। 1757 से 1911 तक यही बस्ती भारत की राजधानी रही। इससे पहले दिल्ली एक छोटा सा गाव था।

आप अचम्भा मत करना। 1757 मे अंग्रेजों की विजय से वर्तमान भारत भूमि का निर्माण शुरू हुआ। इससे पहले न भारत था न इंडिया था और न ही कोई दूसरा नाम था जिससे इस भूमि का बोध होता है। अंग्रेजी राज्य भारत के लिए एक बहुत बडा वरदान रहा।

1 पहली बार भूमि बनी।

2 पहली बार सैकडो भाषाओ की जगह देश की एक भाषा बनी।

3 पहली बार देश मे शांति कायम हुई।

4 पहली बार शेर–बकरी एक घाट पर पानी पीने लगे।

5 पहली बार आधुनिक विद्यायें चालू हुई। इतिहास, भूगोल, गणित, रसायन शास्त्र, भौतिक शास्त्र, जीव विज्ञान वनस्पति विज्ञान, इंजिनियरिंग, मेडिकल आदि सब विद्यायें 1757 से चालू हुई।

6 देश मे कल कारखाने लगे।

7 राजस्थान के सेठ मारवाड़, पूर्व मे बंगाल, बिहार आसाम मे जाकर व्यापार करने लगे। राजस्थान के सेठ लोग, श्रेष्ठ लोग खडे हुए उदय हुआ। कलकत्ते से यानी बंगाल की खाडी से, मानसून हवायें उठती हैं। सारे उत्तरी भारत को हरा–भरा बनाती हैं। कलकत्ते से आधुनिक विद्यायें उठी शांति और प्रशासन उठा, और हमारा देश एकता के सूत्र मे बंधकर समृद्धि शाली बना, धन धान्य से परिपूर्ण हुआ। अंग्रेजो ने जाटों अहीरों, गूजरो आदि पिछडी जातियो को सेना मे भरती किया जाट आदि पहली बार सैनिक जाति बने।

इस प्रकार अंग्रेज विजय ही भारत की विजय है। अंग्रेज विजय से ही वर्तमान इंडिया बना है। याद रखो सम्राट अशोक का

राज्य बिहार तक ही सीमित था। मुगल भी दक्षिण मे नही पहुचे थे।

1757 मे अ ग्रेजो की जीत हिन्दुओं की जीत थी। हमारे देश की जीत थी। टूटी, फूटी, बिखरी धरती को उदार अ ग्रेजों ने एकता के वातावरण में खडा किया।

मत भूलो 1757 म अ ग्रेजों न कलकत्ता लिया। 1857 में उन्होने दिल्ली ली। इतिहास में पहली बार 1857 में इंडिया बना भारत नाम रखा गया 1950 में। इ डिया नाम रखा 1857 में।

—

## श्रेष्ठ व्यक्तियो का सक्षिप्त परिचय

श्री पी आर जतकर—पशु चिकित्सा एव पशु विज्ञान महाविद्यालय के डीन सज्जनता की प्रतिमूर्ति आकर्षक व्यक्तित्व कई वैज्ञानिक पुस्तको के लेखक। सफल प्रशासक एव आदर्श शिक्षक महा मानव।

श्री जुगल किशोर जोशी—अखिल भारतीय स्टूडेंट फेडरेशन के पूर्व जिला सचिव एव अखिल भारतीय प्राथमिक शिक्षक सघ के प्रान्तीय अध्यक्ष, शिक्षक समुदाय की सेवा मे तत्पर रहने वाले।

श्री सौभाग्यमल जैन (जैसलमेर)—गांधीवादी विचारो के सज्जन पुरुष। रा उ माध्यमिक विद्यालय के प्राचार्य पद से सेवा निवृत लेखक एव शिक्षाविद आजकल गाधी बाल विद्यालय का सचालन करते हुए राष्ट्र निर्माण मे लगे हैं, सरल स्वभाव आकर्षक व्यक्तित्व के धनी हैं।



# उत्तरी भारत के लोग

उत्तरी भारत के हिंदु पश्चिम की तरफ से भारत मे आये। मूल निवासी नही है। पश्चिम की तरफ से आने वालो का मूंह पूव मे होगा, पीठ पश्चिम में होगी। दाहिना हाथ दक्षिण मे होगा। बाया हाथ उत्तर में होगा। उत्तर का अर्थ है ऊपर। उत्तर की भूमि ऊंची है यानी ऊपर है, हिमालय ऊपर है। हिंदु नाम इसलिए पडा कि ये सिंधु की तरफ से आये। सिंधु स हिंदु हुआ। यह हिंदु नाम मूल निवासियो ने रखा। अपने आपको वे लोग आर्य कहते थे क्योंकि वे मूल निवासियो से हर बात मे श्रेष्ठ थे–रंग मे, रूप में ऊंचाई मे, विद्या मे, जीवन प्रणाली मे सब प्रकार से श्रेष्ठ थे।

दक्षिण नाम आर्यों ने रखा क्योंकि यह उनके दाहिने हाथ की तरफ था। पश्चिम से आने वाले का दाहिना हाथ दक्षिण की तरफ होगा इसीलिए दक्षिणी भारत नाम पडा।

ये लोग कब आए, यह पता नही। कोरे अनुमान अन्दाजे हैं। उत्तरी पश्चिमी सीमा से आए, इरान से आए। यों भी कहते हैं मध्य एशिया से आये जहां अफगानिस्तान है। दोनो कथनो मे अन्तर भी नही है।

आर्यों ने जीवन के सभी विभागों के लिए मन्त्र बना लिए थे। वो मन्त्र ही हिंदुओं के सामाजिक जीवन के आज भी आधार हैं।

सेक्यूलरी, समाजवादी जीवन अभी दूर है।



# जातिवाद ETHNICITY

1926 म मैंन अध्ययन और चिन्तन दोनों शुरू किये। मेरी धारणा थी कि जातीयता और जातिवाद ज दी ही मिट जायेंगे। मेरा चिंतन दो प्रचारो पर आधारित था-विद्या प्रचार और साम्य-वाद का प्रचार। विद्या प्रचार स जानकारी बढेगी, चिंतन बढेगा। सच्चाई और स्थायी क्या है, यह जानकारी हो जाएगी। प्रथाएँ और कुप्रथाए मिट जाएगी। पर ऐसा हुआ नहीं। सकीणताएं मनुष्य को सुख सुविधाए देती हैं। ममता देती है। एक सुनिश्चित सीमा प्रदान करती है। सीमाए अपनापन देती हैं सकीण जानकारी ही पूरी जानकारी ह सबकी सीमाये पहुच पैदा करती हैं मिलन की मात्रा बढाती हैं। इसीलिए जातिया रहगी राष्ट्रीयता रहेगी, प्रशासनिक सीमाय रहेगी, सम्मेलनों की सुगमता रहगी। साम्यवादी व्यवस्था इसीलिए रूक गई। मानव जाति के भेद सकीणता देते हैं और सकीणता से ममता बनती है।

याद रखो सकीणता से, सीमाबधी स ममता बनती है।



# मम्मी पापा वाद-विवाद-संवाद

राजस्थान शिक्षा विभाग की पत्रिका "शिविरा" दिसम्बर 1991 के पृष्ठ 287 पर प्रकाशित लेख की सच्ची प्रतिलिपि

## जब 'मम्मी' नाचेगी

मेरे पड़ौस मे एक मान्यता प्राप्त विद्यालय चलता है। गीत–मालो सिखाते हुए छोट बालकों को एक गीत प्राय सिखाते गवाते हैं (1) लाल टमाटर खाएगे। (2) स्कूल पढने जाएगे। (3) सबको मिठाई खिलाएगे। यहां तक तो कोई आपत्तिजनक बात नहीं है किन्तु अगली दो पंक्तियां–(4) मम्मी को नचाएगे। (5) पापा को हंसाएगे। –इन बच्चों को जिस 'संस्कृति' (विकृति) की ओर सिगनल दिखाते हैं वह चिंतनीय है। बच्चे 'मम्मी' को नचाकर 'पापा' को हंसाने के उद्देश्य से जिस फिल्म का निर्माण करेंगे उसे धाराशाला राष्ट्र देखकर धन्य हो सकेगा।

इसमे पहली विकृति तो यही है कि संसार की अनेक भाषाओं जननी संस्कृत और उसकी पुत्रि–भाषाओं का अस्तित्व और प्रयोग और उनमे लक्ष लक्ष शब्द संपदा में मम्मी और पापा के लिए कोई शब्द काम में नहीं लाए जाते मातृ माता, जननी, पितृ–पिता, जनक

आदि वरन काम मे लाए जाते हैं ऐसे विदेशी शब्द जो ध्वनि, अर्थ की दृष्टि से गर्हित हैं। बहुप्रचलित 'द एडवान्स्ड लर्नर्स डिक्शनरी आव इंगलिश' में 'मम्मी' शब्द का अर्थ अंकित है–'बॉडी आव ए ह्यूमन बीग और एनीमल एम्बाल्ड फार बरियल, ड्राइड अप बाडी प्रिजर्व्ड फ्राम डिके, एज इन ईजिप्ट।' रहा सवाल 'डडी' का जो कर्णमधुर नहीं साभिप्राय नहीं, कर्कश और संक्षिप्त होते रूप 'डड' में 'मृत' की ध्वनि आती है। 'पापा' को पापी कहने का साहस कौन करे ?

उस भारतीय जननी, माता, अम्बा का वह रूप जो अपने पुत्र को जन्म से ही अपनी लोरी से उसे स्वेच्छया प्रवृत्ति या निवृत्ति मार्ग की ओर उन्मुख कर देने की क्षमता रखती थी।

प्रवृत्ति–धन्योऽसि रे ! यो वसुधाम शत्रु रे र्कश्चिर पालयितासि पुत्र। तत्पालनादस्तु सुखोपभोगो धर्मात्फलं प्राप्स्यसि चामरत्वम्

निवृत्ति–शुद्धोऽसि बुद्धोऽसि निरंजनोऽसि संसारमाया परिवर्जितोऽसि। संसार स्वप्नं त्यजमोहनिद्रा हे तात ! त्वं रोदिषि कस्य हेतो।

कितना अवमूल्यित हो गया आज कि वह 'नचायी जाएगी' और 'पापा' को उसके नाच से हंसाया जाएगा, धन्योऽसि रे !

महाकवि और भक्त सूरदास का इस बात का सख्त अफसोस था-अब हौं नाच्यौ बहुत गोपाल, किन्तु कहने वाले कहते हैं कि नृत्य एक ललित कला है किन्तु समय और परिस्थिति की भिन्नता देखी जानी चाहिए।

जब बच्चे पापा को हंसाने के लिए अपनी मम्मी को नचाए गे तो निश्चय ही एक विशेष युग होगा जिसकी झंकार स्कूलों से शुरू हो रही है। एक बार सोचें तो। भारत को भारत रहने दें।


—अमरसिंह पाण्डेय

# बीकानेर के परिचित व्यक्ति

स्व० श्री रामरतन कोचर—बीकानेर राज्य प्रजा परिषद के उत्तरदाई शासन स्थापना आन्दोलन में योग दिया। बीकानेर मे कांग्रेस संगठन को उन्होंने पुनर्गठित किया और उसका काय गांव-गांव फैलाया। वे जिला कांग्रेस के अध्यक्ष बने, राजस्थान प्रदेश कांग्रेस व उसकी कार्यकारिणी तथा कांग्रेस महासमिति के सदस्य रहे। राजस्थान के राजनतिक फैसलों मे उनकी महत्वपूर्ण भूमिका रही। मुख्यमन्त्रियों, अनेक मन्त्रियों, सांसदों व विधायकों के उत्थान मे उनका सहयोग रहा ह। पंचो सरपंचों से उनका सीधा सम्पर्क रहा। बीकानेर जिले का शायद ही कोई गांव ऐसा होगा जहां वे नहीं पहुंचे हो।

बीकानेर डिवीजन के राजनतिक निर्णयों मे उनका निर्णायक स्थान रहा। राजस्थान के महत्वपूर्ण चुनावों मे उनके सक्रिय सहयोग के कारण उनका राजस्थान के सभी भागों के नेताओं व कार्यकर्त्ताओं से व्यक्तिगत सम्पर्क बना। सन 1956 मे वे लूणकरणसर

क्षेत्र से विधान सभा के लिए चुने गए।

श्री हरिश्चन्द्र व्यास—इमानदार एवं चरित्रवान अनेकानेक पुस्तकों के लेखक। लेखन के कार्य पर सरकारी और गैर सरकारी पुरस्कार प्राप्त। अपनी मेहनत एवं लगन से बराबर आगे बढ़ते हुए समाज सेवा में लगे हैं। मित्रों में लोकप्रिय हैं। सही अर्थों में कार्यशील मानव स्वरूप हैं।

श्री कानसिंह पवार—प्रगतिशील विचारों के सरल इंसान। सुयोग्य प्रशासक एवं अध्यापक। राजकीय सीनियर हायर सैकण्डरी स्कूल नापासर के प्रिंसिपल। मित्रों में कालेज जीवन से ही लोकप्रिय। सादा जीवन, कर्मशील व्यक्तित्व के धनी।

आज्ञाराम सुथार— विकलांग समिति के अध्यक्ष विकलांगों की सेवा में हर वक्त तैयार। सेवाभावी स्वभाव, प्रगतिशील विचारों से ओत पोत।

श्री रूपचन्द रंगा—मिलनसार व्यक्तित्व के धनी कई समाज सेवी संस्थाओं के पदाधिकारी, राज नेताओं के सहयोगी सेवा भावी स्वभाव मित्रों में प्रिय। शब्दवाणी के गायक।

मोहम्मद हुसन—शान्त एवं गम्भीर स्वभाव के धनी। अच्छे मित्र पुस्तक मुद्रण में मददगार।

मोहम्मद तौसिक—प्रगतिशील विचार के अच्छे प्रिंटस।

सुरेश सेवग अच्छे कम्पोजिटर सरल स्वभाव आदर्श व्यक्तित्व

## लेखक की अन्य रचनाएँ

(१) जगलपुरी का हैडमास्टर
(२) जगलपुरी का हैडमास्टर (शिक्षा प्रशासन)
(३) सक्यूलर वाद
(४) राज काज की बातें
(५) राजस्थान मे पचायत राज
(६) राजस्थान के पेड पौधे पशु पक्षी
(७) राजस्थान का पशु धन गावो की अथ व्यवस्था
(८) राज काज की बातें
(९) लादे वाला
(१०) जगलपुर का हैडमास्टर, हिन्दी भी पढ़ाता था।